अमर शहीद भगतसिंह, चन्द्रशेखर 'आजाद', राजगुरु, सुखदेव और नारायणदास खरे के संस्मरण



आत्माराम एण्ड संस

दिल्ली लखनऊ

# प्रकाशकीय

'यश की धरोहर' नामक इस पुस्तक में उन पाँच अमर शहीदों की बलिदान-कथाएँ हैं, जिन्होंने देश की स्वाधीनता के लिए अपने प्राणों को निर्भय और निर्मम होकर होम दिया था और जिनकी कीर्ति स्वाधीनता-संग्राम के इतिहास मे सदा अविस्मरणीय बनी रह कर देश के भावी सपूतों को प्रेरणा देती रहेगी। ये हैं—सरदार भगतसिंह, चन्द्रशेखर 'आज़ाद', राजगुरु, नारायणदास खरे और सुखदेव। इस पुस्तक की मुख्य विशेषता इसकी प्रामाणिकता है, क्योंकि इस पुस्तक मे प्रकाशित सभी संस्मरण उन देशभक्तों द्वारा लिखे हुए हैं जिन्होने स्वयं उनके सहयोगियों के रूप मे कार्य किया था।

पाठकों और पत्र-पत्रिकाओं ने जिस उत्साह और सहृदयता से इन पुस्तकों का स्वागत किया है उससे पता चलता है कि सर्वसाधारण अपने देश के शहीदों के सम्बन्ध मे जानने-पढने को उत्सुक हैं।

अन्त में, हम इस ग्रन्थ-माला के अवैतनिक सम्पादक श्री बनारसीदास चतुर्वेदी के प्रति धन्यवाद प्रकट करना भी अपना परम कर्त्तव्य समझते हैं जिन्होंने इस माला के प्रकाशन की योजना ही हमारे सम्मुख नहीं रखी, अपितु तत्सम्बन्धी सामग्री-संकलन में भी हमें पूर्ण सहयोग दिया है।

हमारा विश्वास है कि हिन्दी पाठकों द्वारा इस माला के अन्य पुष्पों का भी स्वागत होगा।

# लेखक-परिचय

(बनारसीदास चतुर्वेदी)

## 1. श्री सदाशिवराव मलकापुरकर

सदाशिवराव मलकापुरकर का जन्म एक खाते-पीते सुखी महाराष्ट्रीय परिवार में बीना (मध्यप्रदेश) में सन् 1908 में हुआ था। परिवार का पुश्तैनी घर ग्राम रहली, जिला सागर (म० प्र०) में है। पहले इसके पास काफी जमीन आ गई थी जो अब सदाशिव जी और उनके बड़े भाई श्री शंकरराव के राष्ट्रीय आन्दोलन में भाग लेने के कारण उचित देख-रेख के अभाव में इधर-उधर हो गई है।

सदाशिवजी की शिक्षा झाँसी में हुई, जहाँ वह असहयोग आन्दोलन के युग में स्थापित राष्ट्रीय विद्यालय, सरस्वती, पाठशाला में रहे और वहीं राष्ट्रीयता के रंग में रँगे। सन् 1923 मे उक्त पाठशाला के टूट जाने के कारण वह मैकडोनल हाईस्कूल में कक्षा 9 के विद्यार्थी बने और उसी समय मास्टर रुद्रनारायण सिंह के पूर्व सम्पर्क के कारण वह क्रान्तिकारी दल के संगठनकर्ता श्री शचीन्द्रनाथ बख्शी के सम्पर्क मे आये और क्रान्तिकारी दल की झाँसी शाखा के प्रमुख बने। इसी समय अमर शहीद क्रान्तिकारी नेता चन्द्रशेखर 'आजाद' के सम्पर्क में आये और उनके सर्वाधिक विश्वासपात्र बन गये।

अमर शहीद सरदार भगतसिंह और चन्द्रशेखर 'आजाद' के नेतृत्व में उन्होंने तत्कालीन क्रान्तिकारी दल 'हिन्दुस्तानी समाजवादी प्रजातन्त्र सेना' के सक्रिय सैनिक रूप में दल के अनेक सैनिक कार्यों मे भाग लिया। लाहौर षड्यन्त्र केस (सन् 1929) मे फ़रार रहे। सन् 1929 के सितम्बर

में ही अपने साथी भगवानदास माहौर के साथ भुसावल स्टेशन पर बमों और हथियारों के साथ पकड़े गये। गिरफ्तारी की हालत में आपने चन्द्रशेखर 'आज़ाद' से सम्पर्क स्थापित किया और जलगाँव कोर्ट में अप्रूवरों को गोली से मार दिये जाने की योजना बनाई।

कोर्ट में गोली चलाने का काम आज़ाद ने भगवानदास को सौंपा। अप्रूवर जयगोपाल घायल तो हुआ मगर मरा नहीं। इस कोर्ट में जलगाँव सेशन अदालत से आपको 15 वर्ष काले पानी की सज़ा मिली। 1938 में बम्बई में कांग्रेसी सरकार बन जाने पर छोड़े गये। तदनन्तर आपने झाँसी में कांग्रेस में काम किया। नगर कांग्रेस कमेटी के मंत्री हुए। कांग्रेस में भी सेवादल का सगठन किया और उसके कप्तान हुए, प्रान्तीय कांग्रेस कमेटी के सदस्य भी रहे और उसी के तत्वावधान में हाथरस में मजदूरों में काम किया।

द्वितीय विश्वयुद्ध के समय आप नजरबन्द किये गये और देवली नजरबन्द कैम्प में रहने और वहाँ के नजरबन्दों की ऐतिहासिक भूख-हड़ताल के परिणामस्वरूप नजरबन्द कैम्प तोड़ दिये जाने पर उत्तर प्रदेश में बरेली और नैनी जेलों में रखे गये और युद्धानंतर 1945 में रिहा किये गये।

तदनन्तर आपने कांग्रेस से त्यागपत्र दे दिया और झाँसी में कम्यूनिस्ट पार्टी के तत्वावधान में रेलवे के मजदूरों के संगठन-हेतु काम करते रहे। इसके लिए उन्हें कई बार जेल जाना पड़ा।

अमर शहीद चन्द्रशेखर आज़ाद की पूज्य माताजी अपने अन्तिम समय में आपके ही साथ रहीं जिनकी अन्तिम आकांक्षा—तीर्थ-यात्रा—को पूरा करने का और उनकी पुत्रवत् सेवा करने का सारा काम आपने ही किया। माताजी की मृत्यु सन् 1951 के मार्च में आपकी ही गोद में झाँसी में हुई और उनका अन्तिम संस्कार भी आपने ही किया।

सन् 1952 में कम्यूनिस्ट पार्टी से आपका मतभेद हो गया और तब से आपने पार्टी से सम्बन्ध-विच्छेद कर लिया। आजकल सक्रिय राजनीति से दूर रह कर आप झाँसी के एक हाईस्कूल में एक सहायक अध्यापक का शान्तिपूर्ण जीवन व्यतीत कर रहे हैं।

## 2. श्री शिव वर्मा

श्री शिव वर्मा का जन्म 1904 में हरदोई (उत्तर प्रदेश) में हुआ था। क्रान्तिकारी दल में आप भी विद्यार्थी जीवन में ही प्रविष्ट हो गये थे। काकोरी कांड के अमर शहीद पं० रामप्रसाद बिस्मिल से उनको माताजी के साथ एक छोटे भाई के रूप मे गोरखपुर जेल में उनको फांसी पर चढ़ाए जाने के एक दिन पूर्व मिले थे और उनसे दल के लिए आवश्यक गुप्त बातों की सूचना लाये थे।

तदनन्तर क्रान्तिकारी दल का जो संगठन अमर शहीद सरदार भगतसिंह और चन्द्रशेखर आजाद के नेतृत्व में हुआ, उसकी केन्द्रीय समिति के आप सदस्य थे। आपने उस समय के सभी क्रान्तिकारी कार्यों मे प्रमुख भाग लिया। सन् 1929 के आरम्भ मे आप सहारनपुर की बम फ़ैक्टरी मे गिरफ्तार हुए और लाहौर षड्यंत्र केस मे सरदार भगतसिंह, सुखदेव, राजगुरु आदि के साथ आप भी प्रमुख अभियुक्त थे। इसमे आपको आजीवन काले पानी की सजा मिली। अनेक वर्षों तक आप अण्डमान की जेल में अन्य क्रान्तिकारी कैदियों के साथ रखे गये। बाद में जो क्रान्तिकारी जेल से मुक्त होने के बाद कम्यूनिस्ट पार्टी में प्रविष्ट हुए, उनमें आपका स्थान प्रमुख है। जेल-जीवन में आपने साम्यवाद का गम्भीर अध्ययन किया है। साम्यवाद के सम्बन्ध में सरल हिन्दी में आपने कई पुस्तकों का प्रणयन और प्रकाशन किया है। आपके लेख, संस्मरण और रेखाचित्र आदि प्रमुख पत्र-पत्रिकाओं मे छपते रहते हैं। कम्यूनिस्ट पार्टी के तत्वावधान में निकलने वाले अनेक पत्रों के आप सम्पादक रहे है। इस समय भी कम्यूनिस्ट पार्टी के आप सक्रिय सदस्य है।

## 3. श्री भगवानदास माहौर

श्री भगवानदास माहौर का क्रान्तिकारी जीवन श्री सदाशिव राव के साथ ही जुड़ा रहा है। इनका जन्म मध्यप्रदेश के ज़िला दतिया के एक छोटे-से ग्राम छोटी बड़ौनी में एक वैश्य परिवार में सन् 1910 में हुआ था। आप झाँसी के सुप्रसिद्ध कवि श्री नाथूराम माहौर के भानजे हैं और

उन्होंने ही झांसी में आपकी शिक्षा आदि का प्रबन्ध अपने पास रख कर किया था। ये भी श्री शचीन्द्रनाथ बख्शी के सम्पर्क से सन् 1924 मे ही क्रान्तिकारी दल में प्रविष्ट हो गये थे और अमर शहीद चन्द्रशेखर आजाद के सम्पर्क में दल के एक सक्रिय सदस्य बन गये थे। गोली मे निशाना लगाने मे आपने विशेष कुशलता प्राप्त की थी। यही कारण है कि आजाद ने जब सन् 1928 में लाहौर मे लाला लाजपतराय पर लाठी-प्रहार करने वाले पुलिस सुपरिण्टेण्डेण्ट को मार दिये जाने की योजना बनाई तो आपको भी उसमें भाग लेने के लिए बुला लिया था। और जब भुसावल बम कांड में सन् 1929 में पकड़ लिये जाने के बाद सदाशिवजी के साथ आप पर भी जलगांव की सैशन अदालत में मुकदमा चल रहा था और अदालत में लाहौर केस के अप्रूवरों को गोली मार देने की योजना बनाई गई थी, तब भी आपको ही गोली मारने का काम सुपुर्द किया गया था। उक्त केस में आपको आजीवन काले पानी की सजा हुई थी और आप भी सदाशिवजी के साथ सन् 1938 में बम्बई की कांग्रेसी सरकार द्वारा छोड दिये गये थे।

तदनन्तर आप भी सदाशिवजी के साथ झांसी में ही कांग्रेस और कम्यूनिस्ट पार्टी में काम करते रहे और सन् 1940 से 1945 तक द्वितीय युद्ध के दौरान नजरबन्द रहे।

सन् 1945 में जेल से रिहा होने के बाद आपने कुछ दिनो कम्यूनिस्ट पार्टी मे काम किया, परन्तु बाद मे आपका भी पार्टी से सम्बन्ध-विच्छेद हो गया।

आपने सन् 1928 में फ़रार होने पर बी० ए० से पढना छोडा था। स्वराज्य-प्राप्ति के बाद आपने अपने छोड़े हुए अध्ययन-क्रम को फिर मे जोड़ा और विशारद, साहित्यरत्न आदि परीक्षाएँ पास करके अध्यापक हो गये और फिर 1951 में आगरा विश्वविद्यालय से बी० ए० तथा सन् 1954 मे एम० ए० परीक्षा पास की।

आपने कुछ दिनों एक पत्रकार के रूप मे भी काम किया है। साहित्यिक और राजनीतिक शोधकार्य मे आपकी विशेष रुचि है। 'झांसी की रानी काव्य-परम्परा मे मदनेशकृत लक्ष्मीबाई रासो' नामक आपके

शोधप्रबन्ध पर हिन्दी साहित्य सम्मेलन ने आपको 'साहित्य महामहोपाध्याय' की उपाधि दी है और आगरा विश्वविद्यालय ने 'सन् 1857 के स्वाधीनता संग्राम का साहित्य पर प्रभाव' शीर्षक शोध-प्रबन्ध पर पी-एच० डी० की उपाधि सन् 1965 में दी है। इस समय आप बुन्देलखण्ड कॉलेज, झाँसी के हिन्दी विभाग में प्राध्यापक हैं।

# सम्पादकीय भूमिका

[लेखक : श्री बनारसीदास चतुर्वेदी]

जर्मन भाषा के महान कवि गेटे ने एक जगह लिखा है :

"I have guesses enough of my own, if a man write a book, let him set down only what he knows."

अर्थात् "कल्पना की उड़ानें तो मैं भी बहुत भर सकता हूँ अगर किसी आदमी को कोई किताब लिखनी हो तो उसे वे ही बातें लिखनी चाहिए जिन्हें वह जानता है।"

बन्धुवर भगवानदास माहौर, सदाशिवराव मलकापुरकर और शिव वर्मा की पुस्तक 'यश की धरोहर' इस तराज़ू पर बिलकुल खरी उतरती है। स्वाधीनता-संग्राम में इन भाइयों को जो संघर्ष करने पड़े, वे निस्संदेह हमारे इतिहास में एक उल्लेख योग्य स्थान पावेंगे और इससे भी बढ़ कर गौरव की बात यह है कि उन्होंने अपने त्याग की कोई हुंडी नहीं भुनाई। उनकी तपस्या अब भी ज्यों की त्यों क़ायम है।

हमें वे दिन अब भी याद हैं, जब इस पुस्तक के लेख विभिन्न पत्रों में छपे थे और पाठकों ने उन्हें बहुत पसन्द किया था। उसके बाद स्वामी 'केशवानन्द अभिनन्दन ग्रन्थ' में उन्हें महत्वपूर्ण स्थान मिला। उनके साथ ही उनकी एक हज़ार प्रतियाँ अलग भी छापी गईं, जिन्हें अधिकारी व्यक्तियों में वितरित कर दिया गया। तत्पश्चात् इन लेखों को शहीद-ग्रन्थमाला में पुस्तकाकार में प्रकाशित किया गया, और अब उस पुस्तक का यह द्वितीय संस्करण छप रहा है।

इस ग्रन्थ की समालोचना करते हुए श्री चन्द्रगुप्तजी विद्यालंकार ने

'आजकल' में लिखा था, "साधारण आकार का यह संस्मरण ग्रन्थ इतनी सजीव और सशक्त शैली में लिखा गया है कि इसे संस्मरण सम्बन्धी अत्यन्त श्रेष्ठ भारतीय साहित्य मे गिना जाना चाहिए। इसी एक पुस्तक द्वारा श्री भगवानदास माहौर संस्मरण-लेखकों की अत्यन्त श्रेष्ठ श्रेणी में पहुँच गये हैं। यह ग्रन्थ इतना मनोरंजक और प्राणवान है कि इसे पढ़ना प्रारम्भ कर आप बीच में छोड़ नही सकेंगे। एक अत्यन्त सफल और श्रेष्ठ उपन्यास की आकर्षण शक्ति संस्मरण-सम्बन्धी इस रचना मे है। अंग्रेजी मे एक कहावत है कि 'सत्य कहानी से भी अधिक विचित्र होता है।' यह संस्मरण-सम्बन्धी पुस्तक उक्त कहावत का एक उदाहरण है और यह इस रचना की बहुत बड़ी सफलता है।"

हिन्दी साहित्य के मूर्धन्य आलोचक डॉ० रामविलास शर्मा ने अपने मासिक 'समालोचक' (जनवरी, 1960) मे इन संस्मरणों के सम्बन्ध में लिखा था, "···ये संस्मरण राजनीतिक चर्चा या पत्रकारिता के साधारण स्तर से बहुत ऊँचे हैं,···इनमे एक कलात्मक सौन्दर्य है जो उन्हें ललित साहित्य की श्रेणी में रखता है।···माहौर जी के लेखों का गुण यह है कि वे अपने को पृष्ठभूमि में रखते हैं और सारी शक्ति संस्मरणीय व्यक्ति का चित्र आँकने में ही खर्च करते हैं।···वे अपने भूतपूर्व साथियों का चित्रण अतिमानव के रूप मे नही करते। उन्होने इस ढंग से संस्मरण लिखे हैं कि श्रद्धा, प्रेम और उत्साह के साथ पाठक के मन में यह भाव भी उत्पन्न होता है कि ये वीर शहीद भारत की साधारण जनता से उत्पन्न हुए थे, उनके गुण देश की जनता के ही गुणों के उदात्त रूप थे। भगतसिंह, राजगुरु और 'आजाद' के रेखाचित्र पढ़ कर उनका बहुत ही सजीव रूप हमारे सामने आता है।···श्री सदाशिवराव मलकापुरकर ने चन्द्रशेखर 'आजाद' और उनकी माता के अन्तिम मिलन की जो कहानी लिखी है वह अपने करुण रस मे अपूर्व है।"

सुप्रसिद्ध क्रान्तिकारी लेखक और विचारक श्री मन्मथनाथ गुप्त ने इन संस्मरणों के सम्बन्ध मे 'योजना' (1 मार्च, 1959) मे लिखा था, "संस्मरण मे संस्मरण-लेखक का वही हिस्सा होना चाहिए जो एक माला में डोर का होता है। ऊपर से फूल ही फूल दिखाई दें और फूलों के सिलसिले

को अव्याहत रखने के लिए और अपना काम करे, पर वह भी अप्रत्यक्ष रूप से। बहुत कम लोग ऐसे हैं जिनके सम्बन्ध में यह कहा जा सकता है कि वे सही ढंग से संस्मरण लिखते हैं।'''मैं चाहता हूँ कि संस्मरण लिखने के इच्छुक लोग (भले ही उनका क्रान्तिकारी आन्दोलन से कोई प्रेम हो) इन संस्मरणों को पढ़ें और उनसे संस्मरण लिखने का सही तरीक़ा सीखें।"

इस पुस्तक के दो लेखकों, माहौर जी और सदाशिवजी, से तो मेरा अठारह-उन्नीस वर्ष से घनिष्ठ संबंध रहा है। इस बीच में उनसे बीसियों बार मिला हूँ और मैंने उन्हें बहुत निकट से देखा भी है। उनके प्रति मेरा सम्मान निरन्तर बढ़ता ही गया है। ये दोनों भाई शहादत के बहुत निकट पहुँच गये थे, बल्कि यों कहना चाहिए कि शहीद होने से बाल-बाल बचे। यदि माहौर जी का पिस्तौल जाम न हो गया होता तो जयगोपाल और फणीन्द्र घोष दोनों मुखबिर नरक को चले गये होते और तब माहौर जी भी शहीद बन जाते। जहाँ तक त्याग, बलिदान और प्रबन्ध-शक्ति का प्रश्न है, सदाशिवजी माहौर जी के बड़े भाई हैं। जिन लोगों ने कोई त्याग और तप नहीं किया, जिनके जीवन में किसी प्रकार की साधना कभी नहीं रही, ऐसे सहस्रों ही व्यक्ति स्वाधीनता के बाद उच्च पदों पर विराजमान हैं और मौज उड़ाते रहे हैं, जब कि इन बन्धुओं को अपनी आजीविका चलाने के लिए घोर परिश्रम करना पड़ा है।

'यश की धरोहर' के लेख एक से एक बढ़िया है। 'शहीद राजगुरु' नामक संस्मरण के अन्तिम वाक्य पढ़ लीजिये : "हम कह चुके हैं कि राजगुरु शहादत के बेताब आशिक थे और इस इश्क में आपके रकीब थे भगतसिंह। उस अधीरता, व्यग्रता और बेताबी की तो हम कल्पना ही कर सकते है, जिनमें फाँसी के दिन वे इसके लिए ही चिन्तित होंगे कि कहीं ऐसा न हो कि मेरे पहले भगतसिंह को फाँसी लग जाय। हम भली भाँति कल्पना कर सकते हैं कि पहले फाँसी का फन्दा उनके गले में डाला जाय, भगतसिंह के नहीं, इसके लिए वे जेलर या जल्लाद से उलझ पड़े होंगे। हम कल्पना कर सकते हैं कि किस गर्व से सीना फुला कर, किस आत्मतुष्टि की लंबी साँस लेकर वे फाँसी के तख्ते पर खड़े हुए होंगे और

किस प्रकार भगतसिंह ने उसके गहरे वात्सल्य से पुलकित होकर अपने अन्तिम क्षणों में अपने इस छोटे भाई को देखा होगा। राजगुरु के शौके-शहादत के सौन्दर्य का निकट से दर्शन करने के लिए भगतसिंह से अधिक भावुक हृदय अन्य किसका था, और उसे देखने का सौभाग्य भी उनसे अधिक और किसे मिला था ?

ऐसा लगता है कि फाँसी का तख्ता गिर जाने के बाद दिल की धड़कन बन्द होने से पूर्व भी, यदि राजगुरु फाँसी की काली टोपी के बाहर आँख खोलकर एक बार देख सकते, तो उस दीवाने ने यही देखने की कोशिश की होती कि कहीं भगतसिंह मुझसे पहले ही तो नहीं'। और उस समय भगतसिंह के ओंठों पर भी राजगुरु का यह पागलपन देख कर अपने जीवन की अन्तिम और सबसे मधुर मुसकान मिल जाती और यदि वे कह सकते तो कहते, 'शौक़े-शहादत तो हम सबको ही रहा है भाई ! पर तू तो सरापा शौके-शहादत है। हार गए तुझसे।'

राजगुरु की याद कहती है, 'अधिकार पदों के लिए एक-दूसरे पर कीचड़ उछालना राजनीति में ही नहीं होता, क़ुर्बानी की ऐसी पवित्र स्पर्धा भी होती है। हम मरे नहीं हैं, हम मिटे नहीं हैं, हमारा स्वर्ग तुम्हारे हृदय में ही है। मनुष्य की मनुष्यता में विश्वास न खोना।'

यद्यपि भगतसिंह और 'आजाद' इत्यादि के संस्मरण तो बहुतों ने लिखे हैं पर इस ग्रन्थ के लेखों की तुलना वे कर ही नहीं सकते।

अमर शहीद नारायणदास खरे वाला रेखाचित्र भी अनुपम बन पड़ा है। खास कर वे अंश, जिनमे बुन्देलखंडी पुट है, और भी आकर्षक हो गए हैं।

15 वर्ष की जेल से छूटने के बाद भी इन दोनों भाइयों ने विश्राम नहीं किया और जनता की सेवा में जुट गये। आगे चल कर ये दोनों बंधु साम्यवादी विचारधारा से काफ़ी प्रभावित हुए और उस पार्टी के लिए उन्होंने प्रशंसनीय कार्य भी किये।

यद्यपि इनका विश्वास उक्त विचारधारा में है तथापि अब उनका किसी पार्टी से कोई संबंध नहीं।

इसे हम देश का सबसे बड़ा दुर्भाग्य मानते हैं कि जिन महान साधकों

का संपूर्ण समय वर्तमान समाज-व्यवस्था को बदलने के महत्वपूर्ण कार्य में लगना चाहिए या वे विद्यार्थियों को भिन्न-भिन्न विषयों के पढ़ाने में अपनी शक्तियों का दुरुपयोग करने के लिए मजबूर हो गये हैं।

जब 14-15 वर्ष लम्बा जेल-जीवन बिताने के बाद बंधुवर माहौरजी ने परीक्षाएँ दीं तो हमने उन्हें बार-बार यही लिखा, "आप भी क्या रेगिस्तान में खेती कर रहे हैं? आप तो स्वाधीनता-संग्राम के विश्व-विद्यालय के स्नातक हैं, फिर इन डिग्रियों का मोह क्यों?" पर अब हम मानते हैं कि वह हमारी भूल थी। यदि माहौर जी बी० ए०, एम० ए० और फिर पी-एच० डी० की उपाधियाँ न ले लेते तो उन्हें घोर आर्थिक संकट का सामना करना पड़ता। इन परीक्षाओं ने कुछ दिनों तक उनकी रोटी तो चला ही दी। पर डेढ़ वर्ष बाद वे रिटायर कर दिये जाएँगे और फिर पत्रकारिता की आकाश-वृत्ति का ही उन्हें सहारा लेना पड़ेगा।

खेद की बात है कि उनके दो महत्वपूर्ण शोध-ग्रन्थ '1857 के स्वाधीनता संग्राम का हिन्दी साहित्य पर प्रभाव' और 'रानी लक्ष्मीबाई काव्य-परम्परा में मदनेशकृत लक्ष्मीबाई रासो' छपने के लिए पड़े हैं। स्वयं उनके पास इतने साधन नहीं, और प्रकाशकों के पास कल्पनाशक्ति का अभाव है।

श्री शिव वर्मा तो आज भी उसी उत्साह और त्यागशीलता से राजनीति के क्षेत्र में सक्रिय हैं और साम्यवादी दल के एक प्रमुख सदस्य हैं। उनके जीवन की सबसे बड़ी खूबी यह है कि वे नियमित रूप से स्वाध्याय करते रहे हैं और ग्रन्थकार, पत्रकार तथा प्रचारक की हैसियत से उनका दर्जा काफ़ी ऊँचा है। महात्मा जी कहा करते थे, "निरन्तर कार्यशीलता ही सबसे बड़ा प्रचार है।" बापू की इस परिभाषा के अनुसार भी शिव वर्मा जी अच्छे प्रचारक हैं। उनके त्याग, बलिदान और साहस के दृष्टान्तों की आवाज़ इतनी बुलन्द है कि उन्हें कुछ बोलने की जरूरत ही नहीं। इसके सिवाय लेखनी द्वारा भी उन्होंने अनेक पुस्तकें लिखी हैं और बराबर लिखते रहते हैं। उनके कई रेखाचित्र तो कमाल के हैं। उनके द्वारा संपादित 'नया पथ' एक उच्च कोटि का पत्र था, जिसके प्रति केवल साम्यवादियों की ही नहीं, बल्कि अन्य प्रगतिशील लोगों

की भी श्रद्धा थी। श्री शिववर्मा जी शस्त्र और शास्त्र, दोनों पर ही समान रूप से अधिकार रखते हैं।

माहौर जी और सदाशिवजी दोनो ही वर्तमान समाज व्यवस्था से सर्वथा असन्तुष्ट हैं और उनका यह दृढ़ विश्वास है कि वर्तमान व्यवस्था को जड़मूल से बदले बिना इस देश का कल्याण असंभव है। बन्धुवर माहौर जी की वह कविता हिन्दी जगत में काफी प्रसिद्धि पा चुकी है जिसकी ध्रुव पंक्तियां हैं :

> मेरे शोणित की लाली से कुछ तो लाल धरा होगी ही;
> मेरे वर्तन से परिवर्तित कुछ तो परम्परा होगी ही ॥

इस पुस्तक का सबसे अधिक प्रभावशाली लेख श्रीयुत सदाशिवजी का है। वे आजाद के साथ उनके जन्मस्थान भावरा को गये थे। इस लेख में आजाद के माता, पिता के जीवन की जो झांकियां दिखलाई गई हैं, वे अन्यत्र सर्वथा दुर्लभ हैं। इस प्रसंग में हमें स्वर्गीय विश्वनाथ वैशम्पायन के उस लेख की याद आ रही है जो उन्होंने 'विप्लव' में अपनी भावरा-यात्रा के बारे में लिखा था। उस लेख को पढ़कर हमारा हृदय द्रवित हो गया था और उसी से प्रेरित होकर हमने नौ-दस वर्ष बाद माताजी का पता लगवाया था जब कि जनता उनको बिलकुल भूल चुकी थी।

एक बार सरदार भगतसिंह ने मज़ाक करते हुए आज़ाद से कहा था, "अरे पंडित जी, इतना तो बता दीजिये कि आपका घर कहाँ है और घर पर कौन-कौन है, ताकि भविष्य में (यानी आज़ाद की मृत्यु के बाद) हमसे बन सके तो, उनकी यथाशक्ति सहायता कर सकें और देशवासियों को एक शहीद का ठीक पता दे सकें।" हम लोगों की दृष्टि से इसमें नाराज होने की कोई बात न थी, परन्तु आज़ाद की आँखें एकदम बदल गईं और अजब व्यंग्यपूर्ण क्रोध के स्वर में वे बोले, "क्यों? क्या मतलब? तुम्हें मेरे घर से काम है या मुझसे? पार्टी में मैं काम करता हूँ या मेरे घर के लोग? मेरा घर कहाँ है, मेरे घर पर कौन है, इस प्रकार के प्रश्न क्यों करते हो?"

बेचारे भगतसिंह सहम कर रह गये। हम सब भी चुपचाप सुनते रहे। आजाद ने कहा, "देखो रणजीत (भगतसिंह का दल का नाम) इस बार पूछा सो पूछा, अब फिर कभी न पूछना। न घरवालों को तुम्हारी सहायता से मतलब है और न मुझे अपना जीवनचरित्र ही लिखाना है।··· यदि तुम्ही ऐसी बातें करोगे तो फिर गोपनीयता कैसे रहेगी ?"

इस प्रकार के अनेक महत्वपूर्ण प्रसंग इस पुस्तक में यत्र-तत्र पढने को मिलते हैं। यह बात ध्यान देने की है कि आजाद की माताजी सत्रह वर्ष भूखों मरती रहीं, और फिर पैंशन पाने के बाद उनके दो-ढाई वर्ष ही कुछ आराम से कटे। उन दिनों वे झाँसी में श्री माहौर के घर पर रहती थीं और उस समय बन्धुवर सदाशिवजी ने उनकी जो सेवा की वह चिरस्मरणीय रहेगी।

यद्यपि हमारा स्वर्ग-नरक में कोई विश्वास नहीं, पर यदि किसी महान पुण्य-कार्य के लिए स्वर्ग मिलने की संभावना हो तो माताजी की सेवा द्वारा सदाशिव जी ने अपने लिए साठ वर्ष पहले से ही अपनी सीट रिजर्व करा ली है।

आजाद की माताजी भी उनकी सेवा से सन्तुष्ट होकर कभी-कभी कहती, "चन्द्रू (चन्द्रशेखर) अगर जिन्दा रहता तो सद्दू (सदाशिव) से ज्यादा क्या सेवा करता ?"

'यश की धरोहर' की भूमिका मे लेखकों ने लिखा है, "लोग अक्सर शिकायत करते हैं कि राजनीति के क्षेत्र मे भ्रष्टाचार हो रहा है। हर तरफ स्वार्थपरता और अधिकार पदों की छीना-झपटी ही लोगों को दीख पडती है। एक व्यापक कलुष जनता के मन पर चढ़ता जाता है। ऐसी परिस्थिति मे शहीदों के शौकें-शहादत की याद मे से एक चुल्लू भर कर उस कलुष को धोने का प्रयास करना व्यर्थ न होगा। स्वार्थ की विषैली वायु से मूर्छित जनता के मन को पावन बलिदानों के स्मरण वारि के छींटे लगने से कुछ होश तो आयेगा ही। शहीदों की याद हमें मनुष्य मात्र को स्वार्थ के पुतले समझने की भूल न करने देगी। वह हमारे हृदय मे मनुष्यता की आशा को जाग्रत रखेगी। दंभ और स्वार्थ के रोग से पीड़ित और खिन्न मन को पुनः स्वस्थ करने के लिए शहीदो के स्मृति-सरोवर

में एक डुबकी लगाने से अधिक अच्छा उपचार और हो ही क्या सकता है ?"

इस कथन से हम सर्वथा सहमत हैं और 'यश की धरोहर' के पाठकों से अनुरोध करते हैं कि वे इस संस्मरण-सागर में स्वयं अवगाहन करें और उसके लिए दूसरों को भी प्रेरित करें।

इस पुस्तक और उसके यशस्वी लेखकों से हमारा जो सम्बन्ध रहा है उसे हम अपने पूर्व जन्म के पुण्यों का शुभ परिणाम ही समझते हैं।

जब चौबों की जमना मैया के भैया जमराज मुझसे पूछेंगे, 'तुमने मर्त्यलोक में कोई पुण्यकार्य भी किया था ?' तो मैं बेखटके यही उत्तर दूंगा, 'मैंने माहौर जी तथा सदाशिवजी से क्रान्तिकारियों के संस्मरण लिखा लिए थे !' बस, यमराज इससे सन्तुष्ट होकर हमारे सारे पापों को क्षमा कर देंगे।

फिरोज़ाबाद

बनारसीदास चतुर्वेदी

अमर शहीद चन्द्रशेखर आज़ाद के जन्म-स्थान के सम्बन्ध में कुछ शंकाएँ और भ्रान्त धारणाएँ उद्भूत हुई हैं। अतः उन्हें दूर करने के लिए भाई सदाशिव राव ने जो तथ्यपूर्ण लेख लिखा है उसे भी हम यहाँ दे रहे हैं।

चन्द्रशेखर आज़ाद की पूज्या माताजी के विषय में मेरे एक संस्मरण-लेख में भी साथियों ने अभिरुचि दिखाई है, अतः उसे भी शामिल कर लिया गया है।

हमारे देश पर चीन और पाकिस्तान के जो आक्रमण हुए उनमें अपने राष्ट्रीय स्वातंत्र्य और शान्तिपूर्ण प्रगति के अपने लक्ष्य और आदर्श की रक्षा के लिए रणभूमि में हज़ारों जवान शहीद हो चुके हैं, और समय का यह तकाज़ा है कि हमारे युवक इस प्रकार की शहादत के लिए सहर्ष उद्यत रहें। आशा है कि इस स्थिति में इन संस्मरणों का पुनः प्रकाशन देश के नौजवानों में बलिदान के प्रति आवश्यक उत्साह उत्पन्न करेगा। अमर शहीद चन्द्रशेखर आज़ाद की माता जगरानी देवी के पुण्य संस्मरण राष्ट्र की रक्षा के लिए इन युद्धों में शहीद हुए वीरों की माताओं आदि को धैर्य प्रदान करने में सहायक होंगे।

भवदीय

**भगवानदास माहौर**

# भूमिका

महाकवि भास ने कहा है, 'दुःखं न्यासस्य रक्षणम्' अर्थात्, किसी की धरोहर की रक्षा करना बड़ा दुष्कर कार्य होता है। इसकी गम्भीरता वे ही समझ सकते हैं जिन्हें कभी किसी की धरोहर की रक्षा करनी पड़ी हो, और यदि वह धरोहर किसी के यश की धरोहर हो तो उसकी रक्षा करना और भी अधिक कष्टसाध्य होता है। किसी की धरोहर के धन से अपने-आप को धनी समझे जाने से कितनी उलझन, कितनी बेचैनी, कितनी असुविधा होती है इसे भुक्त-भोगी ही जानता है। दुर्भाग्य से—नहीं, नहीं, महान् सौभाग्य से—हमें भी कुछ स्वातन्त्र्य-वीरों के यशोन्यास को अपने मन में छुपाए रखने का उत्तरदायित्व वहन करना पड़ा है और उनके यशोधन से अपने-आपको धनी समझे जाने से उत्पन्न होने वाली बेचैनी, उलझन और असुविधाओं को सहना पड़ा है। उनकी देशभक्ति से देशभक्त, उनके त्याग से त्यागी, उनके साहस से साहसी, और उनकी वीरता से वीर समझे जाने और फिर भी चुप रहने की ऐसी विक्षोभकारिणी परिस्थितियों में हमें रहना पड़ा है, जिनमें अपना मन तो अपने आपको सदैव काटता रहता है किन्तु साथ ही ढोंगी और यश-चोर समझे जाने की आशंका भी निरन्तर बनी रहती है।

शहीदों के ये संस्मरण उसी यश की धरोहर को वास्तविक अधिकारियों को लौटाने का प्रयास है, जिसे करके आज हम

महाकवि कालिदास के कण्व के समान मन पर से एक भार हटा हुआ अनुभव करना चाहते हैं और कहना चाहते हैं :

जाता ममायं विशदः प्रकामं
प्रत्यर्पितन्यास इवान्तरात्मा।

लोग अक्सर शिकायत करते हैं कि राजनीति के क्षेत्र में भ्रष्टाचार हो रहा है। हर तरफ स्वार्थपरता और अधिकार पदों की छीना-झपटी ही लोगों को दीख पड़ती है। एक व्यापक कलुष जनता के मन पर चढ़ता जाता है। ऐसी परिस्थिति में शहीदों के शौके-शहादत की याद में से एक चुल्लू भरकर इस कलुष को धोने का प्रयत्न करना व्यर्थ न होगा। स्वार्थ की विषैली वायु से मूर्च्छित जनता के मन को पावन बलिदानों के स्मरण-वारि के छींटे लगने से कुछ होश तो आयेगा ही। शहीदों की याद हमें मनुष्य मात्र को स्वार्थ के पुतले समझने की भूल न करने देगी। वह हमारे हृदय में मनुष्यता की आशा को जाग्रत रखेगी। दंभ और स्वार्थ के रोग से पीड़ित और खिन्न मन को पुन: स्वस्थ करने के लिए शहीदों के स्मृति-सरोवर में एक डुबकी लगाने से अधिक अच्छा उपचार और हो ही क्या सकता है ?

अमर शहीद राजगुरु, भगतसिंह' चन्द्रशेखर 'आजाद', नारायणदास खरे और सुखदेव के ये संस्मरण श्रद्धेय पं० बनारसीदास चतुर्वेदी की प्रेरणा और उन्हीं के प्रोत्साहन से लिखे गए हैं। यद्यपि 'शहीद राजगुरु', 'अमर शहीद सरदार भगतसिंह', 'चन्द्रशेखर आजाद', 'यश की धरोहर', और 'शहीद नारायण-दास खरे' शीर्षक लेख भगवानदास माहौर के नाम से, 'चन्द्रशेखर आजाद के साथ' शीर्षक लेख सदाशिवराव मलकापुरकर के नाम से और 'सुखदेव' शीर्षक लेख शिव वर्मा के नाम से लिखे गए हैं

तथापि समस्त लेखन-कार्य हम सबके ही सम्मिलित प्रयास से हुआ है, अतएव इन संस्मरणों में वर्णित घटनाओं की वास्तविकता का आधार हम सबकी सम्मिलित स्मृति है।

—भगवानदास माहौर
—सदाशिवराम मलकापुरकर
—शिव वर्मा

## क्रम

1

# शहीद राजगुरु

### (भगवानदास माहौर)

जब-जब क्रान्तिकारी वीर देशभक्त शहीदों और उनके शौके-शहादत की बात चलती है तब-तब जो एक मूर्ति मेरे मन की आँखों के सामने, सबसे आगे, और सबसे अधिक स्पष्ट रूप में आकर खड़ी हो जाती है वह होती है राजगुरु की। सशस्त्र-क्रान्ति के प्रयास में जिन अगणित भारतीय युवकों ने अपना जीवन बलिदान किया है उनमें से कुछ थोड़ों ही के निकट सम्पर्क में आने का महान् सौभाग्य मुझे मिला है। मृत्युञ्जयी अमर शहीद वीर जतीनदास, भगवतीचरण, चन्द्रशेखर आज़ाद, भगतसिंह, सुखदेव, राजगुरु, महावीरसिंह और शालिगराम शुक्ल उस दल के शहीद हुए हैं, जिनका सम्बन्ध लाहौर षड्यन्त्र केस से था और जिसका नाम था 'हिन्दुस्तान सोशलिस्ट रिपब्लिकन आर्मी'। श्री जतीनदास बंगाल के दल के व्यक्ति थे और वे हम लोगों को बम बनाना सिखाने के लिए यू० पी० में आए थे। भगतसिंह आदि के साथ वे भी लाहौर षड्यन्त्र केस में अभियुक्त हुए। श्री जतीनदास लाहौर जेल में अनशन करके शहीद हुए; भगवती भाई रावी के तट पर एक बम की परीक्षा करते हुए, बम हाथ में ही फट जाने की दुर्घटना से मारे गए। सेनानी चन्द्रशेखर आज़ाद ने इलाहाबाद के एल्फ्रेड पार्क में पुलिस से युद्ध करते हुए वीर-गति पाई। भगतसिंह, राजगुरु

और सुखदेव तीनों एक साथ लाहौर की जेल में फाँसी चढ़े। महावीरसिंह ने अण्डमान (काला पानी) की जेल में अनशन करते हुए शहादत पाई और शालिगराम शुक्ल कानपुर में पुलिस से युद्ध करते हुए शहीद हुए। ये सभी शहीद देश के स्वातन्त्र्य-यज्ञ में अपने आपको बलिदान कर देना चाहते थे। शहादत से सभी को प्यार था और सभी को यह विश्वास था कि कभी न कभी, किसी न किसी रूप में, वह उन्हें मिलेगी। ये शहादत के 'धीरोदात्त प्रेमी' कहे जा सकते हैं। शहादत के लिए इतनी उतावली, बेताबी ये सब जाहिर न करते थे जितनी राजगुरु, और सम्भवतः इसी कारण शहीदों के सम्बन्ध में शौके-शहादत या इश्के-शहादत के एतबार से—अपने परिचय के शहीदों में—सबसे पहले और सबसे आगे शहादत के बेताब आशिक राजगुरु की मूर्ति ही मेरी नज़र के सामने खड़ी हो जाती है।

बिना रक़ीब (प्रतिद्वन्द्वी) के इश्क़ का मजा ही क्या? शहादत के इस इश्क़ में राजगुरु अपना रक़ीब समझते थे भगतसिंह को। भगतसिंह के लिए यह एक अच्छी-ख़ासी दिल्लगी थी परन्तु राजगुरु के लिए यह एक पूरी तरह से दिल-लगी थी। भगतसिंह शारीरिक सुन्दरता में साधारण से जितने अधिक अच्छे थे राजगुरु उतने ही कम। दल के क्रान्तिकारी नवयुवकों की शिक्षा-दीक्षा के औसत स्तर से भगतसिंह जितने ऊपर थे, राजगुरु उतने ही नीचे। दल में एक दूसरे के प्रति आदर और सम्मान का जो औसत मान था भगतसिंह को उससे जितना अधिक मिलता था राजगुरु को उससे उतना ही कम। राजगुरु की आम शिकायत यही रहती थी कि "रणजीत (भगतसिंह का पार्टी का नाम) कहता है 'वाटर', उसे सब मान लेते हैं; और कहता हूँ 'पानी', तो उसकी तरफ कोई ध्यान भी नहीं देता।"

राजगुरु का यह शोके-शहादत और भगतसिंह के प्रति उनकी यह रक़ावत (प्रतिद्वन्द्विता) दल के सदस्यों के जोखिम भरे जीवन में विनोद का एक अजस्र स्रोत था, इससे हम लोगों का सदैव बड़ा मनोरंजन होता रहता था।

जब-जब दल में कोई ऐसी बात चली जिसमें दल के किसी साथी के शहीद होने की सम्भावना हुई तो राजगुरु हुए बेताब; और कहीं भगतसिंह को ही शहादत मिलने की बात आई फिर तो राजगुरु की तड़प और बेताबी काबिलेदीद हो जाती थी। उस समय दल के हम सिपाही साथियों के लिए राजगुरु मनोरंजन के एक ज़िन्दा खिलौना बन जाते थे और दल के नेताओं के लिए एक गम्भीर समस्या। अनेक बार ऐसा हुआ है कि किसी कार्य विशेष के लिए दल के नायक चन्द्रशेखर आज़ाद आदि द्वारा अन्यथा अयोग्य या अनुपयुक्त समझे जाने पर भी अपनी इस बेचैनी और दल के लिए एक समस्या बन जाने के कारण ही राजगुरु को उक्त कार्य के लिए नियुक्त करने का निश्चय दल को करना पड़ता था।

श्री जोगेश चटर्जी को जेल से निकालने की योजना बनी। राजगुरु ने आगे-आगे उचकना शुरू किया और दल वालों की नाक में दम करके ऐसे काम अपने ज़िम्मे ले लिये जिनके लिए आज़ाद आदि नायकों की राय में दल में सबसे उपयुक्त व्यक्ति वे ही न थे। परिणामतः साथियों की झिड़कियाँ, चिढ़-चिढ़ाहट और खीझ जितनी अधिक राजगुरु को सहनी पड़ती थी, उतनी दल में अन्य किसी को नहीं। साथ ही दल के लोगों और राजगुरु के प्रति न्याय के लिए इसी साँस में यह भी कह देना आवश्यक है कि दल के प्रति वफ़ादारी का विश्वास भी राजगुरु को शायद सबसे अधिक प्राप्त था।

भगतसिंह ने प्रस्ताव रखा कि लाला लाजपतराय की पुलिस

की लाठियों के प्रहार के कारण हुई मृत्यु और उससे राष्ट्र का जो अपमान हुआ है, उसका बदला लिया जाय और इस प्रकार देश में क्रान्तिकारियों के सक्रिय अस्तित्व का जनता को परिचय दिया जाय। इस पर सब से आगे और सब से पहले उचकना शुरू किया राजगुरु ने। निश्चय हुआ, लाला जी पर लाठी चलाए जाने के लिए जिम्मेदार लाहौर के पुलिस सुपरिण्टेण्डेण्ट स्कॉट को गोली से उड़ा दिया जाय। राजगुरु ने ज़िद पकड़ी—"मारूँगा मैं।" भगतसिंह ने कहा—"मगर···मगर पकड़े जाने पर, केस चलने पर, एक अच्छा बयान दिये जाने की, अपने व्यवहार से जनता को प्रभावित करने और फाँसी जाते हुए ऐसा बर्ताव करने की आवश्यकता सर्वोपरि है, जिससे जनता और अधिकारीगण भी हमारे काम को केवल जोश और पागलपन की बात न समझें, हमारे काम से बुद्धि और शिक्षा-दीक्षा सम्पन्न बलिदान की भावना ही जनता के हृदय में जाग्रत हो।" अन्त में निश्चय यह हुआ कि लाहौर के पुलिस सुपरिण्टेण्डेण्ट को गोली मारी जाय और इसके लिए राजगुरु, भगतसिंह और स्वयं चन्द्रशेखर आज़ाद जाएँ। जयगोपाल को मौका देखने और स्कॉट साहब को पहचानने तथा उनकी गति-विधि की खबर रखने आदि के लिए नियुक्त किया गया (यही जयगोपाल बाद में लाहौर षड्यन्त्र केस में सरकारी माफीख़ोर गवाह बना)।

चार दिन बराबर यह टुकड़ी अपने काम पर जाती रही थी। परन्तु स्कॉट निर्दिष्ट स्थान माल रोड पर पुलिस कार्यालय के सामने से निकला ही नहीं। बेक़रार राजगुरु ने आज़ाद से कहा—"अन्दर जाकर ही ठीक किए आता हूँ।" यानी पुलिस दफ्तर के अन्दर ही काम करते हुए स्कॉट को गोली मारे आता हूँ!! आज़ाद ने आँखें तरेरीं, "लुक लुक न किया कर, लुक लुक

करना है तो घर जा।" आजाद ने मौका देख कर इस कार्य की पूरी योजना भली भाँति बना रखी थी। कार्य में अनुशासन के मामले में वे बड़े कट्टर थे। स्कॉट को गोली मारने के लिए आजाद, भगतसिंह और राजगुरु की टुकड़ी थी, जो मौके पर मोर्चाबन्दी करके खड़े थे। जयगोपाल स्कॉट को पहचानने और इस टुकड़ी को इशारा करने के लिए नियुक्त था और यदि पुलिस से मुठभेड़ हो पड़े और कुछ अधिक संख्या में पुलिस द्वारा इस टुकड़ी का पीछा किया जाय तो पुलिस को पीछे से चपेट में लेने के लिए एक और सशस्त्र टुकड़ी नियुक्त थी जिसमें थे सुखदेव, विजयकुमार सिन्हा और मैं।

हम लोगों ने देखा कि कोई अंग्रेज पुलिस अफ़सर कार्यालय से निकला। उसका मुंशी मोटर-साइकिल लिये उसके साथ था। जयगोपाल ने इशारा किया कि देखो शायद वह आया। भगतसिंह ने इशारा किया, अरे यह वह नहीं मालूम होता। राजगुरु ने समझा कि भगतसिंह कहते हैं—अभी मत मारो, ज़रा इधर आने दो। यानी वह इधर भगतसिंह की रेंज में आ जाए तो भगतसिंह गोली चलाएँ। भला राजगुरु को यह कब मंजूर हो सकता था। अफ़सर मोटर-साइकिल पर पैर रखने ही वाला था कि राजगुरु के रिवाल्वर की गोली उसके सिर के पार हो गई। वह वहीं ढेर हो गया। भगतसिंह ने आगे बढ़ कर अपने ऑटोमेटिक कोल्ट पिस्तौल की आठ गोलियों से पुलिस अफ़सर को लाश को माल रोड पर जड़-सा दिया। इसके लिए राजगुरु ने बाद में घर आने पर मुझसे अकेले में कहा, "रणजीत ने आठ कारतूस बेकार ख़राब किए !"

पुलिस अफ़सर मर गया और पुलिस कार्यालय में खलबली मच गई। बहुत-से लोग बाहर निकल आये। फर्न्स नामक एक महाशय को वीरता करने की सूझी। वह राजगुरु की तरफ उठ

पकड़ने के लिये लपका। राजगुरु ने अपना रिवाल्वर उसकी तरफ़ सीधा किया और ट्रिगर दबाया। मगर गोली न चली। चलती कैसे ? इसके लिए कि निशाना ठीक लगे, जनाब दोनों हाथों से रिवाल्वर चलाया करते थे। आज़ाद ने इसके लिए उन्हें यह तरकीब बताई थी कि रिवाल्वर की नली के अगले छोर पर एक मज़बूत रस्सी बाँध ली जाती थी और उसका दूसरा सिरा रिवाल्वर के बट के कुन्दे से बँधा रहता था। बाँये हाथ से इस रस्सी को खींच कर पकड़ लिया जाता था और दाहिने हाथ में रिवाल्वर का बट होता ही था। इससे हाथ हिलने की गुंजायश कम होती थी और निशाना ठीक लगता था। मगर इस समय राजगुरु के रिवाल्वर में वैसी डोरी बँधी ही न थी। अतएव जनाब ने इस वक्त अपने बायें हाथ में रिवाल्वर के घूमने वाले गिरें को ही पकड़ रखा था। फिर भला गोली कैसे चलती ! आपने समझा रिवाल्वर ख़राब हो गया। अस्तु, फर्न्स सिर पर आ पहुँचा। राजगुरु ने अपना 'अड़ियल' रिवाल्वर कोट की जेब में डाला और आप आगे बढ़ के लपक कर फर्न्स से भिड़ गए और उसे माल रोड की सख़्त ज़मीन पर ऐसा पछाड़ा कि फिर वह वहाँ से उठ न सका। राजगुरु ने देखा कि भगतसिंह ने पिस्तौल की खाली मैगज़ीन ज़मीन पर गिरा दी है। आप कार्यालय की तरफ़ गए और खाली मैगजीन उठा लाए। आज़ाद देखते ही रह गए कि यह 'मूर्ख उधर कहाँ जा रहा है मरने'। बेचारे को इसके लिए भी झिड़की सुननी पड़ी—"अब तू उधर उल्टा कहाँ मरने गया था ?" जब राजगुरु ने जेब में से खाली मैग-ज़ीन निकाल कर पेश की, तब भी आज़ाद ने यद्यपि निर्भी-कता के लिए मन-ही-मन उसकी प्रशंसा की होगी परन्तु प्रकट रूप से राजगुरु के अति साहस के लिए उन्होंने उसे झिड़का

हो—"गिर गई थी तो गिर जाने देता। उसके लिए उधर जाने की क्या जरूरत थी? तेरा बस चलता तो तू चले कारतूसों के खोल भी उठा लाता? मूर्ख कहीं का!" यहाँ यह भी कह देना चाहिए कि जो अंग्रेज अफ़सर मारा गया और जिसको न मारने के लिए भगतसिंह ने इशारा किया था, वह राजगुरु और दल की अच्छी तकदीर से नायब पुलिस सुपरिण्टेण्डेण्ट सॉण्डर्स निकला जो लाला लाजपतराय पर लाठियाँ बरसाई जाने के लिए उतना ही ज़िम्मेदार था जितना स्कॉट, और जिसने स्वयं भी लाला जी पर घातक प्रहार किये थे। सॉण्डर्स का वह मुंशी चननसिंह भी इनकी ओर पकड़ने को लपका तो आज़ाद ने पहले एक गोली उसके पैर में मारी; मगर जब वह पैर झटक कर फिर भी आगे बढ़ा, तो फिर आज़ाद के माउज़र की गोली उसके सीने से पार हो गई। आज़ाद, भगतसिंह, राजगुरु तीनों घटनास्थल से साफ निकल आए।

राजगुरु के शौक़े-शहादत और भगतसिंह के प्रति उनकी प्रतिद्वन्द्विता का एक और प्रबल उद्रेक तब हुआ जब भगतसिंह ने दिल्ली की असेम्बली में बम फेंकने का प्रस्ताव रखा। निश्चय यह हुआ कि असेम्बली में बम फेंका जाए, वहाँ अपने कार्य का स्पष्टीकरण करते हुए पर्चे भी फेंके जाएँ, वहाँ से भागा न जाय और अदालत में केस चलने पर एक बढ़िया-सा बयान दिया जाय तथा मुक़द्दमे को प्रचार और स्पष्टीकरण का साधन बनाया जाय। भगतसिंह ने ही यह प्रस्ताव रखा और यह हठ भी की कि उसे वे ही पूरा करेंगे। राजगुरु इस काम के लिए स्पष्ट ही उपयुक्त न थे। अपने साथ चलने के लिए भगतसिंह ने बटुकेश्वरदत्त को चुना। राजगुरु को जब यह मालूम हुआ तो मानो उनके सारे बदन में आग लग गई।

उन दिनों आज़ाद झाँसी चले आए थे। भगतसिंह, बटुकेश्वर-दत्त आदि दो-चार साथी ही दिल्ली में रह गए थे। राजगुरु आज़ाद के पास आए और हर तरह से उन्होंने आज़ाद को यह समझाने की कोशिश की कि वे भगतसिंह के साथ जाने के लिए बिल्कुल उपयुक्त हैं। उनकी सबसे बड़ी दलील यह थी, "रही वक्तव्य देने की बात, इसके लिए यह क्या जरूरी है कि वह अंग्रेजी में ही दिया जाय? वह हिन्दी में भी दिया जा सकता है। यदि अंग्रेजी में ही देना हो, तो मैं उसे जैसा कहो, वैसा रट लूंगा। पण्डित जी! क़सम से, एक भी भूल नहीं होगी। अरे, लघु सिद्धान्त कौमुदी पूरी 'अ ई उ ण्' से 'यूनस्ति' तक रगड़ कर फेंक दी है, तो क्या अंग्रेजी का दो-चार पन्नों का एक छोटा बयान न रट सकूंगा?" अपना पिण्ड छुड़ाने के लिए आजाद ने उसे एक चिट भगतसिंह के लिए लिख कर दे दी कि यदि भगतसिंह ठीक समझें और कोई विशेष हानि न हो तो बटु के बजाय राजगुरु को ही अपने साथ ले जाएँ। राजगुरु बड़ी हौंस से चिट लेकर दिल्ली पहुँचे, परन्तु भगतसिंह ने उन्हें उलटे पैर वापस भगा दिया। राजगुरु फिर आज़ाद के पास भगतसिंह की शिकायत करने के लिए झाँसी आए, परन्तु जब आजाद ने उनके शौक़े-शहादत पर कोई ध्यान नहीं दिया और उलटे उनकी जिद पर झुंझलाये तो राजगुरु बिगड़ कर वहाँ से हम लोगों से यह कह कर चले गए कि देखता हूँ, अकेले भी कुछ कर सकता हूँ कि नहीं!

राजगुरु बाद में पूना से पकड़े गए और भगतसिंह और सुखदेव के साथ लाहौर षड्यन्त्र केस में उनको क्रान्तिकारी देशभक्ति का सर्वोच्च पुरस्कार—फाँसी—मिला। जिस प्रकार दल के जीवन में ब्रिटिश साम्राज्यवादी शक्तियों के साथ जीवन-मरण के गम्भीर संघर्ष में राजगुरु अपने साथियों के लिए

अपने भुलक्कड़पन, अपनी ख़ब्तुलहवासी, अपनी असाधारण विचित्रताओं से विनोद, हास्य, आश्चर्य और कभी-कभी चिढ़ के भी आलम्बन बने रहते थे, उसी प्रकार केस चलने के लम्बे काल में, लम्बी-लम्बी भूख हड़तालों में अपने व्यवहार से अपने अन्तिम क्षण तक वे मनोविनोद की सामग्री प्रस्तुत करते रहे। जेल के बाहर दल के जीवन से सदैव उनका यही हाल रहा कि कहिए तो दिन भर छींकते ही रहें। कभी इससे भी अधिक वीभत्स बात आप अपनी मौज में करते रहते थे और नाक पर कपड़ा रखे साथियों की झिड़कियाँ बड़ी शान्ति और उद्वेग-हीनता से सुनते रहते थे और उसका रस लेते थे। अपना यह काम आप इतने निर्विकार चित्त से करते थे मानो आप कोई मनोवैज्ञानिक प्रयोग कर रहे हों!

सोते तो आप प्राय: रहते ही थे। कभी-कभी ऐसा प्रतीत होता था मानो आपको यह झक सवार हो कि सोने के मामले में कुछ और अभ्यास बढ़ा कर वे कुम्भकर्ण को प्रतिद्वन्द्विता के लिए ललकारेंगे। एक बार मैंने परिहास में उनसे कहा भी—"रहने भी दे यार, क्या जाने कुम्भकरण-वुम्भकरण कोई था भी या नहीं, तू किससे कम्पीटीशन में लगा है? वह तो एक पौराणिक गप्प है। तू क्यों इस चक्कर में पड़ा है।" तो आपने उत्तर दिया था—"पुराण एकदम गप्प नहीं होते। कुछ वास्तविकता का आधार उनमें होता ही है। और नहीं तो सोने के मामले में कुम्भकरण की संभावना को तो मैं व्यावहारिक रूप में प्रमाणित कर ही रहा हूँ।

साथियों में आपके सोने के किस्से मशहूर थे और पार्टी में साथियों के जोखिम भरे जीवन को वे हास्य रस के स्रोत से हरा-भरा रखते थे। भगतसिंह बड़ी खीझ से एक घटना बार-बार सुनाते थे जिसमें अन्य साथियों को बड़ा आनन्द

मिलता था। भगतसिंह और राजगुरु दोनों एक रेलवे स्टेशन पर थे। रात के शायद दो बजे की गाड़ी से जाना था। भगतसिंह लगातार दो रातों के जागे हुए थे। उन्हें नींद रोके रहना असम्भव-सा हो रहा था। मगर यह देखकर कि जनाब उनके साथ हैं, वे बेचारे सो जाने का साहस न कर सकते थे। न जाने ये हज़रत कब सो जाएँ और क्या हो जाए! फिर भी जब भगतसिंह के लिए जागते रहना एकदम असम्भव हो गया तो उन्होंने राजगुरु से कहा, "रघुनाथ! (पार्टी में राजगुरु का यही नाम था) देख भाई! तू देख रहा है मुझसे अब और जागते रहना नहीं बनता, अगर तू अपनी पूरी ज़िम्मेदारी समझे, तो मैं एक-आध घंटा सो लूं। गाड़ी दो बजे आती है, मुझे तू···" आप बड़े तपाक से बात काट कर बोले, "हाँ, हाँ, हाँ, हाँ, लेट जाओ। (और आपने बिस्तर बिछा दिया) तुम क्या मुझे बिल्कुल यूँ ही समझते हो? मजाक की बात दूसरी है। वैसे मैं क्या जाग नहीं सकता? तुम सो जाओ मैं वक्त से जगा दूंगा।" भगतसिंह ने अपना ओवरकोट उतार कर आपको पहना दिया और जता दिया कि होशियार रहना। चीज़ (यानी भरी हुई पिस्तौल) जेब में है। करीब डेढ़ बजे मुझे जगा देना।" भगतसिंह लेट गए और झप गए। वेटिंग हाल के गुल-गपाड़े से जब उनकी नींद टूट-सी रही थी तो उन्होंने सुना कि हाल की घड़ी घरघराने लगी और बजा—टन्। उन्होंने सोचा एक बज गया। मगर घड़ी ने दूसरा टन् बजा दिया। भगतसिंह हड़बड़ाए। मगर जब तक उठें-उठें तब तक तीसरा टन् भी बज गया। अब भगतसिंह सिवाय इसके कि यह आशा करें कि शायद घड़ी बारह ही बजा रही है और कर ही क्या सकते थे? मगर घड़ी तो चार बजा कर रुक गई। भगतसिंह तिलमिला कर उठे। देखा तो जनाब राजगुरु साहब बेंच पर लेटे बड़े

इत्मीनान से घुर्र-घों कर रहे हैं। भगतसिंह ने तैश में आकर जो ठोकर मारी तो शायद वह बेंच में ही अधिक लगी। राजगुरु जब उठे तो आँखें मलते हुए परिस्थिति को कुछ-कुछ समझ कर बोले—"एँ क्या हुआ ? तुम्हारी क़सम मुझे नहीं मालूम, क्या हुआ ! !"

आगरे में दल के बहुत-से सदस्य एकत्र थे। श्री जोगेशचन्द्र चटर्जी को जेल से निकालने की योजना बन रही थी। आगरे में हम लोगों के दो मकान थे। एक में अमर शहीद जतीनदास साथियों को बम बनाना सिखाते थे। वहाँ पर आज़ाद, भगतसिंह जैसे केन्द्रीय समिति के गम्भीर सदस्य रहते थे। दूसरे मकान में बाकी और सब लोग रहते थे। उस समय मैं ग्वालियर में विक्टोरिया कालेज में बी० ए० का विद्यार्थी था और वहीं होस्टल में रहता था। साथी जयदेव शायद मथुरा में रहते थे। श्री जोगेश चटर्जी को पुलिस के हाथ से छुड़ाने के काम के लिए मेरी और साथी जयदेव की भी आवश्यकता समझी गई। आजाद ने श्री विजयकुमार सिन्हा से तुरन्त ही हम लोगों को बुलवा लेने को कहा। विजयकुमार सिन्हा ने दूसरे मकान में आकर मुझे बुला लाने के लिए भाई सदाशिव से कहा और जयदेव को बुला लाने के लिए राजगुरु से कहा, क्योंकि उस समय जयदेव का पता वहाँ पर केवल राजगुरु को ही मालूम था। राजगुरु को सोते से उठा कर, अच्छी तरह झकझोर कर विजय ने उन्हें उनका काम समझाया। भाई सदाशिव और राजगुरु दोनों राजामण्डी रेलवे स्टेशन के लिए चले। रास्ते भर राजगुरु बेफ़िक्री से सोते जा रहे थे। आपकी सिद्धियों में यह भी एक थी कि आप पैदल चलते-चलते भी सो सकते थे। भाई सदाशिव को शंका हुई कि कहीं हज़रत सोते हुए ही तो विजयकुमार की बात नहीं सुन रहे थे ? इन्हें क्या करना है

इसे इन्होंने अच्छी तरह समझा भी है या नहीं ? अतएव स्टेशन पर पहुँच कर सदाशिव ने राजगुरु को सावधान करने के लिए कहा—"कहाँ जा रहे हो ?" गुप्त दल में गोपनीयता का जो नियम था यह पूछना उसके विरुद्ध था। अतएव जब राजगुरु ने दिल्ली जाने वाली रेलवे लाइन की ओर इशारा करके कहा, "इस तरफ़" तो सदाशिव चुप हो रहे, मगर उन्हें उसी समय शका हो गई कि ये हज़रत अपनी सोने की धुन में कहीं के कहीं न पहुँच जाएँ और काम के लिए जहाँ और लोगों को यहाँ बुलाया जा रहा है वहाँ और यह एक गांठ के न निकल जाएँ। अस्तु, भाई, सदाशिव ग्वालियर से मुझे लेकर दूसरे दिन आगरे पहुँच गए। इसका ही इन्तज़ार हो रहा था कि राजगुरु जयदेव को साथ लेकर आ जाएँ।

बाहर से कुण्डी खटकी और मैंने जाकर अन्दर की साँकल खोली। राजगुरु साहब अपना झोला लिए हुए अकेले घर में घुसे। विजयकुमार सिन्हा ने समझा कि हरीश (जयदेव) मजाक के लिए पीछे आड़ में छिपा है। उन्होने मज़ाक के लहजे में जयदेव को पुकारा। राजगुरु साहब आँगन में भौचक्के खड़े रहे। आप उस वक्त तक कुछ नहीं बोले। विजयकुमार सिन्हा जयदेव को देखने के लिए बाहर रास्ते तक हो आए और वहाँ से बड़ी परेशानी में लौटें। राजगुरु साहब आँगन में वैसे ही खड़े थे। विजय ने पूछा, "हरीश कहाँ है ? उसे दूसरे मकान में क्यों भेजा ! यहीं लाने को कहा था न ?" मगर हज़रत हरीश को लाये ही कब थे! विजयकुमार ने आपसे हरीश को जल्द से जल्द लाने को कहा था। आपको कुछ रुपये भी इसके लिए ही यह कह कर दिए थे कि इन्हे हरीश को दे देना और कह देना कि यदि बहुत ही आवश्यक हो तभी इनमें से खर्च करे. वरना इनको वापस साथ में लौटा लाए, यहाँ रुपये

को बड़ी कमी है। मगर जनाब जब हरीश के पास पहुँचे तो आपने रुपये दे दिए और बोले, "जो आवश्यक हो ख़र्च करो और यहीं रहना। यहाँ से एक मिनट के लिए भी बाहर मत जाना।" हरीश ने वहाँ कहा भी कि मुझे बुलाया क्यों नहीं, मुझे तो बुलाए जाने की बात थी, मगर आपने फिर भी यही कहा, "नहीं तुम यहीं रहो और यहाँ से कहीं मत जाना। यह रुपया भी अपने पास सुरक्षित रखना।" बात यह थी कि विजय ने जो कुछ इनसे कहा था सो तो सोने में इन्होंने ठीक से सुना ही नहीं था। बाद में अपनी बुद्धि से तर्क यह लगाया था कि हरीश ऐसी जगह रहता है जिसको दल के एक-दो लोग ही जानते हैं। अतएव इस जगह को ही इस बात के लिए ठीक समझा गया होगा कि जोगेश बाबू को जेल से निकाल कर यहाँ ही रखा जाए। अतएव हरीश को यहाँ ही रहना चाहिए और यह रुपया भी सुरक्षित रखना चाहिए। इस प्रकार आप वहाँ गाँठ का कुछ रुपया और रख कर लौट आए, जबकि भेजा आपको इसलिए गया था कि हरीश को साथ ले आएँ। विजय कुमार बहुत बिगड़े और जाकर इनकी इस ख़ब्तुलहवासी की बात आज़ाद से कही। आज़ाद उलटे विजय पर ही बिगड़े : "तुम्हें कोई और न मिला भेजने को जो रघुनाथ को ही भेजा? वह तो जाना-माना लुकलुक है। अच्छा अब उससे कहना-सुनना कुछ नहीं। इस समय हमें उसके पूर्णतः उत्साह में रहने की आवश्यकता है।"

एक रोज मकान में यह वावेला मचा कि राजगुरु कहीं खो गया। बड़ी आशंकाएँ-कुशंकाएँ होने लगीं क्योंकि बिना कहे मकान के बाहर कोई जाता न था और घर पर कहीं राजगुरु का पता न था। दो-एक लोग उसे बाहर भी जाकर देख आए। सब बड़ी परेशानी में थे कि राजगुरु गया तो

आखिर कहाँ गया। लोगों को बातों का कहीं उसे बुरा तो नही लगा कि वह किसी से कुछ कहे-सुने बिना रूठ कर चुपके से चला गया। इस तरह को बातें लोगों के मन में आईं। इतने में एक कोने में खूँटी पर टँगी हुए चादरें और कपड़े नीचे गिर पड़े। लोगों ने उधर देखा तो जनाब राजगुरु साहब खूँटी के नीचे भीत के सहारे कोने में खड़े-खड़े सो रहे थे। जब इन्हें जगाया गया तो सोते हुए ही बोले—"ऊँ हूँ ! बोलो मत, सोने दो :"

एक रोज यों ही इस बात की चर्चा हो रही थी कि क्रान्तिकारियों पर पुलिस क्या-क्या अत्याचार करती है, कैसी-कैसी शारीरिक यंत्रणाएँ उन्हें देती है। शायद भगतसिंह ही पुलिस के अमानुषिक अत्याचारों का, धैर्यशालियों का धैर्य डिगा देने वाला वर्णन कर रहे थे। उस रोज जब 'गुलाम चोर' में हारने के बाद पैनल्टी के रूप में राजगुरु सब साथियों के लिए खाना पकाने बैठे तो आपने सण्डासी अंगीठी में गरम होने के लिए रख दी। एक अन्य साथी से आप बड़े मजे में हँस-हँस कर बातें करे चले जाते थे और अंगीठी में सण्डासी गरम हो रही थी। वह खूब लाल हो गई तो आपने वैसे ही हँसते-हँसते उसे उठाया। उसे एक बार बड़ी अच्छी तरह देखा, मानो उसके तेज लाल रंग की मन-ही-मन प्रशंसा कर रहे हों। जिससे आप बातचीत कर रहे थे वह साथी इनकी इस चेष्टा को इनका बचपन समझ कर यों ही इन्हें देखता रहा। जब आपने सहसा उस लाल जलती हुई सण्डासी को छम् छम् छम् तीन जगह अपनी छाती पर लगा लिया तो उसने लपक कर इनके हाथ से वह सण्डासी छुड़ाई, हैरत से बोला : "यह क्या करता है बे ?" आप बोले, "कुछ नहीं यार ! देख रहा था कि टार्चर से मैं विचलित तो नहीं हूँगा।" और आप बिना किसी पीड़ा-प्रकाशन के उसी

प्रकार स्वस्थता से काम करते रहने में प्रवृत्त हुए। अस्तु, साथियों ने इन्हें बहुत झिड़का और इनके घावों को मरहम-पट्टी करवाई। सब ऊपर से बड़े हैरान थे कि कैसा सिड़ी है। कहा किसी ने भी नहीं परन्तु भीतर से सबके मन में, अव्यक्त रीति से ही सही, यह बात पक्की तरह जम गई कि रघुनाथ (राजगुरु) किसी और ही धातु का बना हुआ है। मेरे लिए तो आज तक यह समस्या ही बनी हुई है कि राजगुरु ने अपनी छाती को स्वयं अपने आपको परखने के लिए और आत्म-विश्वास उत्पन्न करने के लिए जलाया था या अपने विषय में भगतसिंह, आज़ाद आदि साथियों को विश्वास दिलाने के लिए!

राजगुरु को बातें करने का बड़ा शौक था, और जब बातें करने पर आप पिल पड़ते थे फिर उनसे पिण्ड छड़ाना मुश्किल हो जाता था और जब तक बात का और बात सुनने वाले का भी कचूमर न निकल जाए आप बाज़ न आते थे। इनकी बातों से साथी प्राय: घबराते से रहते थे। एक बार आज़ाद, ये और मैं, पुलिस की नज़रों से बच कर कानपुर से झाँसी आ रहे थे—रेल से। हम लोग साधारण बेपढ़े-लिखे मजदूर छोकरों के वेश में थे और वैसे ही गन्दे कपड़े पहने थे। आज़ाद की हिदायतों के अनुसार मैं बात-बात पर गाली बकता, कभी रेल के डिब्बे की सख्त खिड़की की माँ से निकट सम्पर्क स्थापित करता, कभी दरवाजे को अपना साला बना कुछ लोफरों जैसी सस्ती गज़लें गुनगुनाता आ रहा था और आजाद भी वैसा ही कर रहे थे और मेरी ग़ज़लों और शेरों पर सिर हिलाते जाते थे, और बहुत मज़े में आने का अभिनय करते जाते थे। कुछ दूर तक तो राजगुरु भी इसी के अनुरूप व्यवहार जैसे-तैसे करते रहे। उनसे कह रखा गया था कि जनाब आप कम ही बोलें, नहीं बोलें तो और भी अच्छा। मगर जैसे ही कालपी के इधर

बुन्देलखण्ड की सीमा में गाड़ी पहुँची और ऊँची-नीची ज़मीन, पहाड़ियों और उन पर बनी हुई गढ़ियों पर राजगुरु की नज़र पड़ी फिर तो छापामार युद्ध के लिए उपयुक्त बुन्देलभूमि को देखकर उन्हें शिवाजी की छापामार युद्ध-कला की याद आए बिना न रही। फिर वे भूल गए कि इस समय वे अकेले में साथियों में बैठे देश के स्वातन्त्र्य युद्ध और उसमें छापामार युद्ध के स्थान की बात नहीं कर रहे हैं बल्कि पुलिस की नज़रों से बच कर रेल से सफ़र कर रहे हैं और लोगों का और सी० आई० डी० वालों का ध्यान हमारी ओर आकृष्ट न हो, इसलिए बहुत साधारण स्तर के मज़दूर छोकरों-जैसे गानों से मन बहलाते चले जा रहे हैं। मगर राजगुरु ने गुरिल्ला युद्ध और शिवाजी की राजनीति पर अपने विचार व्यक्त करने का उपक्रम कर ही तो दिया। आज़ाद ने बहुत टाला मगर जब राजगुरु ने बार-बार 'शिवाजी', 'शिवाजी', 'तो फिर पण्डित जी शिवाजी' किया तो आज़ाद झुंझला के बोले : "शिवाजी की तो "और तुझसे कहूँ क्या ? साले ने सब मज़ा किरकिरा कर दिया। हाँ यार ! वह सुना 'जब क़फ़स से लाश निकली बुलबुले नाशाद की' राजगुरु हतप्रभ होकर रह गए। मैं ग़ज़लें फिर उड़ाने लगा। घर पहुँचे तो आज़ाद बोले : 'देखो, कहते हो कि रघुनाथ पर व्यर्थ ही लोग बिगड़ पड़ते हैं। अब इसे वहाँ रेल में गुरिल्ला युद्ध और शिवाजी की सूझी। भला बताओ, राम-राम करते चले आ रहे थे। जानता है सी० आई० डी० पीछा कर रही है और फिर ऐसी बातें करता है। आज़ाद की आँखों में आँसू से आ गए, बोले : "इसने आज मुझसे शिवाजी को गाली दिलवा दी !" फिर सहसा खिलखिला कर आज़ाद राजगुरु को बाँहों में भर कर पकड़ कर बैठ गए और बोले—"हाँ, कहते ठीक हो, यह बुन्देलखण्ड की ज़मीन गुरिल्ला

युद्ध के लिए है बहुत अच्छी, शिवाजी की रणनीति यहाँ अच्छी तरह चलाई जा सकती है···"

किसी से मन मिलने पर राजगुरु बड़ी कुशादादिली से बातचीत करते थे। अपने मन के किसी भी पहलू को छुपा रखना फिर आपके लिए असम्भव ही हो जाता था और आप उसे अनावश्यक भी समझते थे। आपस में ऐसी-ऐसी बातें कह बैठते थे जिसे शिष्ट भाषा में 'नग्न' सत्य ही कहा जा सकता है और जो इसी कारण से ही अशिष्ट समझी जाती थीं। अपने चरित्र के सम्बन्ध में न जाने आपने मुझे ही कब-कब क्या नहीं सुना डाला होगा। वह सब याद रखने की न मेरी कभी प्रवृत्ति हुई और न वह अब मुझे याद ही है। बस, उस सब की हसरत भरी सम्मिलित छाप आज तो दिल पर यही है: आदमी क्या था सजीव सत्य था।

साथियों में राजगुरु सामान्यतः नितान्त अभावुक समझे जाते थे। इससे आपको कभी-कभी बड़ी चिढ़ होती थी। पार्टी का अड्डा आगरा में था। एक रोज़ कुछ साथी मिल कर चाँदनी रात में ताजमहल देखने गए। हम में से प्रायः सभी (शायद सुखदेव को छोड़कर) अपने आपको भावुक और कवि-हृदय समझते थे—कम से कम बाह्य रूप में भावुक और कवि-हृदय जैसा व्यवहार करने का प्रयास तो करते ही थे। अतएव हम और सब के लिए भावुकता के प्रदर्शन के लिए—प्रदर्शन नहीं तो साधना कह लीजिए, उसके लिए—यह नितान्त आवश्यक था कि चाँदनी रात में ताजमहल को देखकर यदि कुछ मौलिक काव्य रचना न कर सकें तो कम से कम मौन तो बने रहें आपस में बातचीत कम करें और भावना से लबालब भरे हृदय लिए बैठे रहें। अतएव हम सब भावुकता में चुपचाप थे मगर राजगुरु कब मानने वाले थे? औरों को चुप देख क

उन्हें स्वय यातचीत करने का अच्छा अवसर हाथ लगा और प्राय: सभी की भावुकता की साधना में आप वाधक हुए। किसी ने तो आपकी तरफ से यों ही मुंह फेर लिया, कोई वड़ी गहरी भावुकता में उठ कर इधर-उधर घूमने लगे। राजगुरु को लगा: इन सब को क्या हो गया! जब एक साथी से आपने अन्य साथियो के व्यवहार पर अपनी हैरत प्रकट की तो उन्होंने कहा, "भाई रघुनाथ! इन्हें यहीं रहने दे, तू घर जाकर डंड-बैठक मार, काहे को इधर चला आया है?" और वे भी भावुकता की अपनी मौन साधना में लग गए। लाचार राजगुरु को भी एक जगह अलग बैठकर जबरन 'भावुकता की साधना' में लीन होना पड़ा। औरों की भावुकता का दृश्य-फल क्या था इसे वे ही जाने, परन्तु भावुकता के हमारे इस नये साधक की साधना का दृश्य-फल हिन्दी या हिन्दुस्तानी के एक शेर (सिंह) शेर (काव्य) नही, आप इसे अपना 'शेर' ही कहा करते थे—के जन्म के रूप में हुआ और क्योंकि अब आप एक 'शेर' बना चुके थे। अतएव उसे साथियो को दिखाने के लिए आप बेताब हो रहे थे। इसका अवसर आपको दूसरे दिन सवेरे ही मिल गया जब सभी साथी चाय पीते हुए ताजमहल की रात की शोभा का वर्णन कर रहे थे। सभी साथी इस समय हल्के हास-परिहास की मनोभूमि में थे। ऐसे में राजगुरु ने उन पर अपना शर छोड़ ही तो दिया—

"अब तक नहीं मालूम था इश्क क्या चीज है,
रोजे को देख कर मेरे भी इश्क ने बलवा किया।"

विजय बाबू तो "इश्क ने बलवा किया! इश्क़ ने बलवा किया!!" चिल्ला कर उचक पड़े। दत्त इनका मुंह देखते रह गए। भगतसिंह ने अपनी जेब से पिस्तौल निकाला और नली

की खूब मरम्मत करवाई। वह मार खाता गया और दारोगा की ओर देखकर उपेक्षा के भाव से मुस्कराता रहा। सुखदेव की शरारत-भरी मुस्कराहट से दारोगा और भी चिढ़ गया। जब कैदी और सिपाही उसे टाँग कर अस्पताल ले चले तो उसने टाँगें फटकारनी शुरू कर दी। जो क़ैदी सुखदेव की टाँगें पकड़े था, उसके बिल्कुल पास आकर हंटर से धमकाते हुए दारोगा ने उसे ठीक से पकड़ने का आदेश दिया। दारोगा को अपने इतने पास देखकर सुखदेव ने जोर के झटके से एक टाँग छुड़ा ली और उससे दारोगा के सीने पर इतने जोर का धक्का दिया कि बेचारा दो क़दम पीछे जा गिरा। देखने वालों का खयाल था कि इसके बाद सुखदेव पर बेहद मार पड़ेगी, लेकिन दारोगा झेंप मिटाने के लिए ठीक तरह से ले जाने का आदेश देकर वहाँ से चला गया। सुखदेव नफ़रत-भरी निगाह से मुस्कराता रहा।

आते ही मेरे नाम को लेकर उसने जो नाटक किया, उससे पहले ही दिन से हम दोनों में काफ़ी बेतकल्लुफी हो गई। वह मेरे कमरे में चार-पाँच दिन रहा। एक संगठनकर्त्ता के नाते भगतसिंह की अपेक्षा सुखदेव मुझे कहीं अधिक जँचा। दल की और दल के साथियों की बहुत-सी ऐसी छोटी-छोटी आवश्यकताएँ थीं, जिनकी ओर भगतसिंह का कभी ध्यान भी नहीं जाता था लेकिन सुखदेव उन पर घंटों सोचता और विस्तार से उनका हिसाब रखता था। सही मानों में अगर भगतसिंह पंजाब-पार्टी का राजनीतिक नेता था तो सुखदेव उसका संगठनकर्त्ता था, एक-एक ईंट रखकर इमारत खड़ी करने वाला!

जहाँ एक तरफ पहले दिन की मुलाक़ात में ही सुखदेव की हँसी और उसकी आँखों के गहरे तीखेपन का मुझ पर असर पड़ा वहाँ दूसरी तरफ़ उसकी बेडौल पोशाक देखकर हँसी भी आई। उसने मैले ऊँचे अलीगढ़ी पायजामे पर उससे भी मैला खादी

का ढीला-ढाला कुर्त्ता पहन रक्खा था। कुर्त्ते के सारे बटन खुले हुए थे और वह गले से खिसक कर दायें कंधे को नंगा छोड़ता हुआ वखौरे पर उतर आया था। सिर पर लाला लोगों की गोल टोपी थी जिसके किनारे आधी दूर तक तेल और धूल के पर्त खाकर मोमजामा-जैसे लग रहे थे। पैरों में बहुत क़ीमती काले रंग का बूट जूता था।

अपने शरीर, रहन-सहन और पहनावे के बारे में उसे दूसरों का हस्तक्षेप गवारा न था, इसलिए जैसे ही मैंने उसे उपर्युक्त पोशाक के लिए टोका तो वह चिढ़ गया। "मैं किसी साले के यहाँ शादी करने नहीं आया हूँ। तुझे मेरी पोशाक अच्छी न लगती हो तो आँखें बन्द कर ले," उसने जवाब दिया। लेकिन दल के नाम पर जब उसे समझाया कि यहाँ लोग इस प्रकार की पोशाक नहीं पहनते तो वह मान गया और जब तक रहा, साफ़ धोती और कमीज़ पहनता रहा, टोपी भी नहीं लगाई।

जैसा ऊपर कह आया हूँ, सुखदेव का दल के अन्दर का नाम 'विलेजर' था। यह नाम उसके इसी गँवारों-जैसे ऊलजलूल व्यवहार के कारण ही दिया गया था। स्वभाव से ज़िद्दी होने के कारण उपर्युक्त या उससे मिलते-जुलते पहनावे को काफ़ी दिनों तक उसने अपनी साधारण पोशाक बनाये रक्खा।

1928 में कानपुर से फ़रार होकर जब मैं पंजाब पहुँचा तो काफ़ी दिनों तक अमृतसर में सुखदेव के साथ रहने का मुझे अवसर मिला। यहाँ भी उसका यही पहनावा चल रहा था। टोपी खिसक कर सिर के पिछले भाग पर जा टिकी थी और पैरों में क़ीमती जूतों की जगह फटे हुए पुराने देसी जूते ने ले ली थी जिसे वह जूते के बजाय चप्पल के तौर पर ही इस्तेमाल करता था। सवेरे से शाम तक इसी पोशाक में वह अमृतसर के चक्कर लगाया करता।

एक दिन दोपहर को वह कहीं से घूम कर आया। मैं उस समय एक उपन्यास समाप्त कर रहा था। पुस्तक छीन कर एक तरफ़ फेंकते हुए उसने कहा, "क्या सारा दिन घर में घुसे बैठे रहते हो, यहाँ कौन तुम्हें पहचानता है ? चलो, कहीं घूम आयें।" गर्मियों के मौसम में दोपहर के समय घूमने का प्रस्ताव भी सुख-देव ही कर सकता था। लेकिन जब एक बार यह कीड़ा उसके दिमाग में घुस गया तो फिर उससे जान छुड़ाने का कोई सवाल ही नहीं था। लाख मिन्नतें कीं—उपन्यास बड़ा रोचक है, कुछ ही सफ़े रह गए हैं, समाप्त कर लूँ, फिर चलूंगा···" लेकिन उसने एक न सुनी। क्या करता ! मैं जैसे बैठा था वैसे ही उठकर उसके साथ चलने लगा। उसने ज़िद की कि पंजाबी पोशाक में निकलूँ।

सुखदेव जहाँ अपने शरीर के बारे में बिल्कुल उदासीन था वहाँ अपने साथियों को खिलाने और पहनाने में उसे बड़ी खुशी होती थी। वह मेरे लिए एक बहुत अच्छी नई सलवार ले आया था। साथ में पंजाबीनुमा लम्बी कमीज, कोट, कुल्ला, पगड़ी और एक बढ़िया जूता भी खरीद लाया था। इस बारे में सुखदेव भगतसिंह से बिलकुल उल्टा था। भगतसिंह अपने शौक, अपने खाना-पीना, अपनी पोशाक के सामने दूसरे साथियों की आव-श्यकता की बात बहुत कम सोचता था। इसके विपरीत सुखदेव अपने साथियों के शौक और उनकी आवश्यकताओं के सामने अपनी बात बहुत कम सोचता था।

सुखदेव के आग्रह से मैंने उसकी लाई हुई पोशाक पहनी। उसने अपने हाथ से पगड़ी ठीक की। फिर दूर हटकर निरीक्षण किया—"हाँ, अब तुम पंजाबी लगते हो। चलो।"

"तुम भी कपड़े बदल लो," मैंने आग्रह किया।

"चल, चल ! आया है बड़ा गाजियन बन कर। मैं

कपड़े-अपड़े नहीं बदलता।"

"लेकिन मेरी इस पोशाक के साथ तुम्हारा इन कपड़ों में चलना कहाँ तक ठीक होगा!"

"लोग समझ लेंगे कि मैं तेरा नौकर हूँ, बस!" और उसने मेरी एक न सुनी।

सुखदेव को बेले के फूल और उसके हार बेहद पसन्द थे। एक मंदिर के सामने हार बिकते देखकर उसने दो हार खरीदे। एक अपने गले में डालकर दूसरा हार मेरी ओर बढ़ा दिया। मैंने हार लपेटकर हाथ में पकड़ लिया। वह ज़िद करने लगा कि मैं उसे गले में पहनूं। यह जवाब पाकर कि मुझे हार पहन कर चलना अच्छा नहीं लगता, दो मिनट तक तो वह चुप रहा, फिर बोला, "तुझे फूलों की खुशबू अच्छी नहीं लगतीं तो जा तू और कुछ सूंघ।" यह कहकर उसने वह हार भी लेकर बायें हाथ की कलाई में लपेट लिया।

उसे भुट्टे भी बहुत पसन्द थे। प्रायः रास्ता चलते तीन-चार भुने हुए भुट्टे वह अपनी बगल में दबा लेता और एक को दोनों हाथों से पकड़ दाँतों से दाने निकाल कर खाता हुआ चलता। रास्ते में अगर कोई जान-पहचान वाला मिल गया तो बेतकल्लुफी के साथ एक उसे भी पकड़ा देता। इन्कार के माने होते गाली खाना। हार खरीद कर आगे बढ़े तो भुट्टे बेचने वाला भी दिखाई दे गया। उसने पूरे चार भुट्टे खरीदे। दो अपनी बग़ल में दबाये, एक स्वयं खाने लगा और एक मेरी ओर बढ़ाकर ज़िद करने लगा कि मैं भी खाऊँ। मुझे अजीब उलझन-सी होने लगी। एक तरफ़ मेरे कीमती कपड़े, दूसरी तरफ़ सुखदेव की अपनी वही रोज वाली पोशाक, उस पर दो गजरे और भुट्टे। "मैं भुट्टे नहीं खाऊँगा," मैंने कहा। बस फिर क्या था, वह लगा गालियाँ बकने। उसे चुप करने के लिए मुझे फिर

झुकना पड़ा। मैंने भुट्टा ले लिया और हाथ से दाने निकाल कर खाने लगा। उसने आग्रह किया कि दांत से नोचकर खाऊँ। उसका कहना था कि भुट्टे का मजा दांत से नोचकर खाने में ही है। दो-एक बार की ज़िद के बाद जब मैंने सड़क चलते दांत से नोचकर खाने से साफ़ इन्कार कर दिया तो इस बार उसने अपना आग्रह वापस ले लिया।

इसी प्रकार एक बार दिल्ली में चावड़ी बाजार की सड़क पर भगतसिंह, सुखदेव और जयदेव दिन के समय किसी काम से जा रहे थे। रात होने में अभी काफ़ी देर थी और सारा दिन सोकर भी नहीं गुजारा जा सकता था। अस्तु, समय काटने के लिए निकले। एक मकान के सामने एक वेश्या और उसके दलाल में छेड़खानी चल रही थी। सुखदेव की पोशाक से उसे भी अपनी किसी दूसरी बहन का दलाल समझ वेश्या ने जोर से पुकारा, "ऐ, देखो, ये मर्दुआ कहता है मुझसे शादी कर लो।" जवाब देने में उसे एक क्षण की भी देरी न लगी। शोहदों के लहजे में उसने कहा, "ऐसा न करना बीबी जी। फिर हम लोगों की रोजी कैसे चलेगी?"

घर आकर जयदेव ने सुखदेव की हरकत पर सख्त ऐतराज किया। "सुनने वाले हम लोगों के बारे में क्या सोचते होंगे," उसने कहा।

"यही कि मैं किसी वेश्या का दलाल हूँ और तुम दोनों मेरे शिकार," यह कहकर सुखदेव ने हँसना शुरू कर दिया। जयदेव के बार-बार आपत्ति करने पर उसने तर्क दिया, "अगर इस अपरिचित शहर में लोग हमें क्रान्तिकारी दल का सदस्य न समझकर वेश्या का दलाल समझें, तो यह हमारी सफलता है।" फिर छेड़ने के लहजे में बोला, "और उधर से गुजरने में अगर किसी ब्रह्मचारी के ब्रह्मचर्य को खतरा हो तो वह आँखों पर

हाथ रख ले या पट्टी बाँध कर चला करे।" यह कहकर उसने फिर हँसना आरम्भ कर दिया। अपनी आवारा पोशाक की सार्थकता पर उसे बड़ा सन्तोष मिला।

हठी होने के साथ-साथ सुखदेव झक्की भी था। अगर एक बार उसे किसी बात की झक सवार हो गई तो किसकी मजाल, कोई उसे अपने निर्णय से डिगा सके। एक बार आगरे में उसे अपनी सहन-शक्ति की परीक्षा लेने की झक आई। एक बहाना भी मिल गया। विद्यार्थी-जीवन में जब क्रान्तिकारी दल से उसका सम्पर्क हुआ था, उसने अपने बायें हाथ पर 'ओ३म्' और अपना नाम गुदवा लिया था। फ़रारी की हालत में पहचान के लिए यह बहुत बड़ी निशानी थी। आगरे में बम बनाने के लिए कभी नाइट्रिक ऐसिड खरीद कर रक्खा था। किसी को बताये बगैर उसने बहुत-सा नाइट्रिक ऐसिड 'ओ३म्' तथा अपने नाम पर लगा दिया। शाम तक जहाँ-जहाँ ऐसिड लगा था वहाँ-वहाँ गहरे जख्म हो गये और सारा हाथ सूज गया। ज्वर भी आ गया। लेकिन इस सब के बावजूद न तो उसने अपनी तकलीफ़ का किसी से जिक्र किया, न उफ़ की और न उसकी चुहलबाजी में कोई कमी आई। हम लोगों को उसकी कारस्तानी का पता तब चला जब दूसरे दिन नहाने के लिए उसने अपना कुर्ता उतारा। हालत देखकर जब आज़ाद और भगतसिंह नाराज हुए तो उसने हँसते-हँसते कहा, "शिनाख्त की निशानी भी मिट जायगी और ऐसिड में कितनी जलन है इसका अनुभव भी हो जायगा।" इसके बाद वह चार-पांच दिन आगरे में रहा, करीब-करीब सभी साथियों ने दवा, इलाज और मरहम-पट्टी के लिए आग्रह किया, लेकिन उसने किसी की एक न सुनी। वह तो तकलीफ़ सहने की अपनी क्षमता की परीक्षा ले रहा था। वह बदस्तूर अपना सारा काम करता रहा और उसी हालत में

लाहौर चला गया।

थोड़े दिनों में ऐसिड का घाव भर जाने पर उसने देखा कि नाम का कुछ निशान अब भी शेष है। उसने उसे भी मिटाने का निश्चय कर लिया। एक दिन शाम को वह दुर्गा भाभी के यहाँ पहुँचा। भगवती भाई उस समय कहीं गये थे और भाभी रसोई-घर में खाना बना रही थीं। सुखदेव भगवती भाई के कमरे में जाकर बैठ गया। काफी देर तक उसके खामोश रहने पर भाभी को उत्सुकता हुई कि देखें, वह क्या कर रहा है। जाकर देखा तो दंग रह गईं। उसने मेज पर एक मोमबत्ती जला रक्खी थी और इत्मीनान से उसकी लौ पर हाथ दिये बैठा था। जिस स्थान पर उसका नाम लिखा था वहाँ की खाल जल चुकी थी, लेकिन इस बार वह काम अधूरा नहीं छोड़ना चाहता था। भाभी ने लपक कर मोमबत्ती उठा ली। जब उन्होंने उसको इस करतूत पर उसे डाँटा तो वह मुस्करा भर दिया, बोला कुछ नहीं।

आगरे में एक बीमार साथी के लिए ब्रांडी लाकर रक्खी गई थी। उन्होंने दो ही चार चम्मच इस्तेमाल की होगी कि उन्हें आगरा छोड़ देना पड़ा। ब्रांडी की बोतल देख कर सुखदेव को शराब के नशे का अनुभव प्राप्त करने की झक सवार हुई और उसने दूसरों की आँख बचाकर आधी बोतल साफ़ कर दी। इसके थोड़ी देर बाद ही उसे भगतसिंह के साथ दिल्ली जाना था। चलने के लिए उठा तो उसके पैर लड़खड़ा गये। पूछने पर उसने साफ़-साफ़ बता दिया। जब भगतसिंह ने उस गाड़ी से न जाकर शाम की गाड़ी से जाने की बात कही तो सुखदेव बिगड़ उठा।

"मैं तो यह जानना चाहता हूँ कि आखिर इसके नशे में ऐसी कौन-सी बात है कि लोग इसके पीछे दीवाने रहते हैं और यह अनुभव मैं होश में रह कर ही कर सकता हूँ। बेहोशी का अनुभव कभी सही अनुभव नहीं कहा जा सकता।" यह कह कर वह

सामान उठा कर चलने को तैयार हो गया। बाद में भगतसिंह ने बताया कि रास्ते में एक-दो बार उसके पैर जरूर लड़खड़ाये लेकिन वातचीत और व्यवहार में उसने यह ज़ाहिर नहीं होने दिया कि वह नशे में है।

कुछ साथियों का मत है कि सुखदेव एक कमजोर तबीयत का व्यक्ति था और उसमें अधिक समय तक एक निश्चय पर जमे रह सकने की क्षमता का अभाव था। मेरे खयाल से सुखदेव उससे उल्टा था। वह अपने इरादों का पक्का था और एक बार किसी काम को करने का निश्चय करने के बाद किसी की भी मजाल न थी कि उसे उस काम के करने से रोक सके। अपने फैसलों के आगे दूसरों के फैसलो को मानना तो उसने सीखा ही न था। हाँ, अमल में अगर किसी समय उसे ऐसा एहसास हो जाय कि उसका फैसला ग़लत था तो दूसरों की नाराजगी, बदनामी या लोक-लाज की परवाह किये बग़ैर वह उसी मुस्तैदी से पीछे भी हट सकता था। अपने इसी स्वभाव के अन्तर्गत जेल में उसने कई ऐसे क़दम उठाये जिनसे हम लोगों को काफी परेशानी का सामना करना पड़ा।

पहली भूख-हड़ताल के आरम्भ होने के दस दिन बाद भी उसमें कितना जोश था, इसका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। लेकिन उसके सारे विरोध के बावजूद अधिकारियों ने जब उसे गिराकर रबर की नली नाक के रास्ते पेट में उतार ही दी तो अपनी हार पर उसे खिसियाहट अनुभव हुई। उस रात देर तक वह अस्पताल की बैरक में टहलता रहा। दूसरे दिन से दूध पिलाने का क्रम दोनों समय चलने लगा। चार-पाँच दिन लगातार डाक्टरों के हाथों हार खाने के बाद वह बड़ा खिन्न हो उठा। पेट से दूध निकाल देने के लिए उसने गले तक अँगुली डालकर उल्टी करने की कोशिश की। एक-दो दिन कुछ सफलता भी

मिली लेकिन उसके बाद गला इस कसरत का आदी हो गया। उसने सुन रक्खा था कि मक्खी निगल जाने से उल्टी हो जाती है। अस्तु, ज्योंही डाक्टर दूध पिलाकर हटा, उसने एक मक्खी पकड़ी और पानी के साथ उसे निगल गया। लेकिन उस पर इसका भी कोई असर नहीं पड़ा। इन्हीं सब प्रयोगों में करीब दस दिन और गुज़र गये। डाक्टरों ने दूध की मात्रा बढ़ा दी थी। फलस्वरूप उसका वज़न भी बढ़ चला। अन्त में डाक्टरों को परास्त करने के लिए उसने एड़ी के पास की नस काटकर रात में धीरे-धीरे शरीर का खून निकाल देने का निश्चय किया। हजामत का ब्लेड लेकर बैठा भी। फिर खयाल आया, लोग कहेंगे फांसी के डर से सुखदेव ने आत्महत्या करने की कोशिश की। सुखदेव और डर! यह विचार आते ही उसने ब्लेड फेंक दिया। उस रात वह सोया नही। दूसरे दिन जब डाक्टर दूध पिलाने आया तो उसने उसके हाथ से बर्तन लेकर स्वयं ही दूध पी लिया। सुखदेव ने साथियों से पूछे बग़ैर अनशन तोड़ दिया, यह समाचार सब जगह चर्चा का विषय बन गया। उसे लेकर तरह-तरह की टीका-टिप्पणी होने लगी। कुछ साथियों ने तो उसे देखकर मुंह तक घुमा लिया। लेकिन सुखदेव का निर्णय हो चुका था और अब उसे वापस लाना किसी के बस की बात न थी।

दो-तीन दिन बाद जब रविवार को सेण्ट्रल जेल से भगतसिंह आया तो उसने अलग ले जाकर सुखदेव को समझाने की कोशिश की। उसका उत्तर साफ़ था—"भूख-हड़ताल की सफलता है किसी के मरने में। अनशन से डाक्टर मरने नहीं देंगे और गला काट कर मैं मरना नही चाहता।'

भगतसिंह ने प्रस्ताव रक्खा कि डाक्टरों के दूध पिलाने के काम में बाधा डाले बग़ैर वह रबर की नली से दूध लेता रहे।

सुखदेव ने मुस्करा कर कहा, "मैं अपने से धोखा नहीं कर सकूँगा।"

सन् 30 के आरम्भ में हम लोगों को दूसरी बार अनशन का सहारा लेना पड़ा। जब सुखदेव ने उसमें हिस्सा लेने की इच्छा प्रकट की तो साथियों ने सोचा, उसे अपने पिछले व्यवहार पर पश्चात्ताप है। इस बार अधिकारियों ने दूध पिलाने में जल्दी नहीं की। पंद्रह दिन तक तो उन्होंने किसी को हाथ तक नहीं लगाया। अचानक पन्द्रहवें दिन शाम को सुखदेव की हालत खराब हो गई—मुँह में छाले पड़ गये, ज़बान ऐंठने लगी, बोलने की शक्ति भी जाती रही और हाथों-पैरों की अँगुलियाँ अकड़ गईं। डाक्टर को ख़बर दी गई, चारों ओर भागदौड़ मच गई, हम लोग भी काफ़ी परेशान थे।

सुखदेव की मृत्यु से कोई तूफ़ान न खड़ा हो जाय, इस डर से हम लोगों को अस्पताल से हटाकर कोठरियों में भेज दिया गया।

बात यह थी कि इस बार सुखदेव ने प्रारम्भ से ही पानी पीना भी छोड़ रखा था। इस राज़ को उसने हम लोगों को भी नहीं बताया था। डाक्टरों को इसका एहसास हुआ उसकी हालत देखकर। उन्होंने उसे पानी पिलाने की कोशिश की तो उसमें न जाने कहाँ की स्फूर्ति आ गई और वह गिरता-पड़ता उठकर भागा। यह उसका आख़िरी विरोध था। थोड़ी दूर जाकर उसके पैर लड़खड़ाये और वह बेहोश होकर गिर गया। डाक्टरों ने उसी हालत में नाक के रास्ते नली से उसे पानी पिलाया और पाँच मिनट के अन्दर वह उठकर बैठ गया।

सुखदेव ने जुआ खेला था और वह फिर हार गया। अगर दो-तीन घण्टे डाक्टरों का उसकी हालत का पता और न लगता तो यतीन्द्र दास के बाद अनशन का वह दूसरा शहीद होता।

लेकिन जब एक बार डाक्टरों ने पानी गले के नीचे उतार दिया तो उसने अपनी हार स्वीकार कर ली—भूख-हड़ताल में उसकी दिलचस्पी समाप्त हो चुकी थी। अब तो रोज की खिच-खिच का सवाल रह गया था।

उस रात हम सब लोग सुखदेव के लिए काफ़ी चिन्तित रहे। सवेरे जैसे ही कोठरियां खुलीं हमने एक कैदी नम्बरदार को उसका हाल लाने के लिए भेजा। पता चला, गत रात जब डाक्टर उसे पानी पिलाने में सफल हो गये तो एक अच्छे खिलाड़ी की भांति उसने हार स्वीकार कर ली और अनशन समाप्त कर दिया।

सुखदेव का इस प्रकार का अनशन समाप्त कर देना कुछ साथियों को बहुत बुरा लगा। अब एक लम्बे संघर्ष के आसार उनके सामने थे। उनके व्यवहार में सुखदेव के प्रति एक बहिष्कार की सी भावना आ जाने पर भी उसने कभी कोई शिकायत नहीं की और न ही किसी के सामने अपने काम की सफ़ाई पेश की। यह भी उसके स्वभाव का एक अंग था।

दूसरों के सामने रोना, किसी के प्रति ममता का प्रदर्शन, सहानुभूति चाहना या सहानुभूति का पात्र बनना वह कमजोरी समझता था। इसका यह मतलब नहीं कि उसे किसी से लगाव नहीं था या वह कभी रोया ही नहीं। यों सुखदेव दल के सभी साथियों को आराम और तकलीफ़ के लिए काफ़ी परेशान रहता था। लेकिन ऊपर से ऐसा रवैया 'कुछ परवाह नहीं' या 'मेरी बला से' का होता। अधिकांश साथी भी उसकी इस आदत से वाकिफ़ थे और इसीलिए उसके ज़िद्दी, झक्की होने के बावजूद कुछ को छोड़ कर बाकी सबका लगाव अन्त तक उससे बना रहा।

दल में आने के बाद से पार्टी की भलाई और आदर्श की

पूर्ति, इन दो के सामने, दूसरे भावों को उसने एक क्षण के लिए भी ऊपर स्थान नहीं दिया। आराम-तकलीफ़, खाने-पहनने का शौक, प्यार-मुहब्बत, दोस्तों के लिए लगाव आदि मनुष्य की स्वाभाविक प्रवृत्तियां सुखदेव में भी थीं लेकिन उसके जीवन में इन सबका स्थान आदर्श से नीचे था। व्यक्तिगत तौर पर उसे सबसे अधिक ममता थी भगतसिंह के प्रति। प्यार नाम की जो भी पूंजी उसके पास थी वह सारी की सारी उसने भगतसिंह को ही सौंपी थी। जब कभी आगरा या ग्वालियर में सुखदेव आ जाता, ये दोनों एक-दूसरे से ऐसे लिपटते मानो और कोई हो ही नहीं। एक कोने में बैठकर बातें करने में वे रातें गुज़ार देते। राजनीतिक सिद्धान्तों से लेकर पंजाब की अलग-अलग पार्टियों के अलग-अलग नेताओं और कार्यकर्ताओं की गतिविधि आदि सब पर टीका-टिप्पणी होती और समय आने पर आदर्श के लिए अपने इसी सबसे प्यारे दोस्त को मौत के मुंह में भेजने में उसे संकोच नहीं हुआ।

दल की केन्द्रीय समिति की जिस बैठक में दिल्ली-असेम्बली में बम फेंकने का निश्चय किया गया, उसमें सुखदेव नहीं था। भगतसिंह का आग्रह था कि इस काम के लिए उसे अवश्य भेजा जाय, लेकिन बाकी सदस्यों ने उसकी यह बात नहीं मानी। उस समय साण्डर्स की हत्या के सिलसिले में पंजाब की पुलिस भगतसिंह की तलाश में थी। उसके पकड़े जाने के मानी थे, फांसी। समिति ने भगतसिंह की बात न मानकर दूसरे दो साथियों को भेजने का निश्चय किया। दो-तीन दिन बाद जब सुखदेव आया और उसे हमारे निश्चय का पता चला तो उसने उसका सख्त विरोध किया। उसका कहना था कि पकड़े जाने के बाद अदालत के मंच से दल के सिद्धान्त, आदर्श, उद्देश्य और बम-विस्फोट के राजनीतिक महत्व को भली प्रकार भगतसिंह ही रख सकता है।

इस सम्बन्ध में केन्द्रीय समिति की बैठक से पहले उसकी और भगतसिंह की बात भी हो चुकी थी और उसने भगतसिंह से आग्रह किया था कि वह स्वयं इस काम को करे। जब केन्द्रीय समिति के दूसरे सदस्यों से वह अपनी बात न मनवा सका तो उसने भगतसिंह को अलग ले जाकर बात की।

उसके व्यवहार में बड़ी कठोरता थी। बातों-बातों में उसने भगतसिंह को काफ़ी सख्त बातें भी कह डालीं, "तुममें अहंकार आ गया है, तुम समझने लगे हो कि तुम्हारे ही सिर पर दल का सारा दारोमदार है, तुम मौत से डरने लगे हो, कायर हो" आदि। उसका तर्क था, "जब तुम मानते हो कि तुम्हारे सिवा दूसरा कोई दल के उद्देश्य को अच्छी तरह नहीं रख सकेगा तो फिर तुमने केन्द्रीय समिति को यह फ़ैसला क्यों लेने दिया कि तुम्हारे स्थान पर और कोई बम फेंकने जायगा?"

उसने भाई परमानन्द के बारे में लाहौर-हाईकोर्ट के शब्दों का भी ज़िक्र किया कि दल का मस्तिष्क और सूत्रधार होते हुए भी व्यक्तिगत तौर पर यह व्यक्ति कायर है और संकट के कामों में दूसरों को आगे झोंककर अपने प्राण बचाता रहा है। "तुम्हारे लिए भी एक दिन वैसा ही फ़ैसला लिखा जायगा," उसने भगतसिंह की ओर घूरते हुए कहा।

भगतसिंह ने जितना ही सुखदेव के आरोपों का प्रतिकार किया वह उतना ही कठोर होता गया। भगतसिंह के यह कहने पर कि तुम मेरा अपमान कर रहे हो, उसने कठोर शब्दों में उत्तर दिया, "मैं अपने मित्र के प्रति अपना कर्तव्य पूरा कर रहा हूँ।" अन्त में भगतसिंह यह कहकर उठ पड़ा कि, "आगे से तुम मुझसे कभी बात न करना।"

भगतसिंह के आग्रह पर केन्द्रीय समिति की बैठक फिर से बुलाई गई। सुखदेव बैठा रहा। बोला एक शब्द नहीं। भगत-

सिंह को ज़िद के सामने समिति को अपना फ़ैसला बदलना पड़ा। सुखदेव उसी शाम किसी से बात किये बग़ैर लाहौर चला गया। दूसरे दिन जब वह लाहौर पहुँचा तो उस समय भी उसकी आँखें बहुत सूजी हुई थीं। शायद वह बहुत रोया था। उस दिन उसने न कोई कमज़ोरी दिखलाई और न एक भी आँसू बहाया, लेकिन अन्दर से वह काफ़ी हिल गया था। उसने ध्येय की पूर्ति में अपनी सबसे प्रिय वस्तु की बाज़ी लगा दी थी।

भगतसिंह के मुक़ाबले सुखदेव कम पढ़ता-लिखता था लेकिन उसकी स्मरण-शक्ति काफ़ी तेज़ थी। आम तौर पर दर्शन या सिद्धान्त की जिन पुस्तकों को दूसरे साथी हफ़्तों में समाप्त कर पाते, सुखदेव उन्हें दो दिन में ही पढ़ लेता। नोट्स उसने कभी नहीं बनाए, फिर भी सरसरी निगाह से पढ़ी पुस्तकों के विस्तृत उद्धरण महीनों बाद भी उससे पूछे जा सकते थे। जेल के साथियों में भगतसिंह के बाद समाजवाद पर सबसे अधिक अगर किसी साथी ने पढ़ा और मनन किया था तो वह सुखदेव था।

सुखदेव के क्रान्तिकारी जीवन पर सबसे बड़ा कलंक है गिरफ़्तारी के बाद पुलिस के सामने उसका बयान दे देना। यहाँ भी उसकी भावनाओं को ठीक तरह से समझने की कोशिश न करके साथियों ने उसके ऊपरी व्यवहार को ही अधिक महत्त्व दिया। और कुछ भी हो, एक बात धिकारपूर्वक कही जा सकती है कि मौत का डर अन्त तक एक क्षण के लिए भी उसके पास नहीं फटका और न ही साहस में किसी से पीछे रहा।

उसका बयान देना गलत था, इसमें दो मत नहीं हो सकते; उससे और कुछ नहीं तो दल की प्रतिष्ठा को काफ़ी आघात तो पहुँचा ही। लेकिन यह बयान उसने अपनी बचत के खयाल से या दल को नुकसान पहुँचाने के खयाल से नहीं दिया। उसने उन्हीं मकानों और स्थानों का पता बताया जिनके बारे में उसे पता

था कि वे छोड़े जा चुके हैं। सहारनपुर के जिस मकान में मैं, डा० गयाप्रसाद और जयदेव रह रहे थे, उसका पता दो ही व्यक्ति जानते थे—सुखदेव और फणीन्द्र। सुखदेव चाहता तो हमारा पता देकर पुलिस को अपनी सच्चाई का इत्मीनान दिला सकता था। लेकिन उसने ऐसा नहीं किया। हम सहारनपुर के मकान मे उस समय तक रहते रहे जब तक फणीन्द्र नहीं पकड़ा गया। इसी प्रकार उसने किसी व्यक्ति का असली नाम और पता भी पुलिस को नहीं दिया। बयान के पीछे भावना थी—हाँ, हमने यह सब किया, अब तुम जो चाहो कर लो। उसके बयान ने स्वयं उसे ही सबसे अधिक नुकसान पहुँचाया।

केस के दौरान में सफाई आदि के सवाल पर भी वह सबसे अधिक उदासीन रहा। वह केस की पैरवी में उसी हद तक भाग लेने का पक्षपाती था जिस हद तक अदालत के मंच को क्रान्तिकारी आदर्शों के प्रचार के साधन के रूप में इस्तेमाल किया जा सके। शत्रु की अदालत से न्याय की आशा रखना वह नादानी समझता था। शत्रु पक्ष के किसी कर्मचारी से, चाहे वह अदालत का हो, चाहे पुलिस का, चाहे जेल का, न तो उसने सौजन्य की आशा की और न स्वयं ही व्यवहार में उनके प्रति सौजन्य बरता। उसका असली रूप उस समय देखने में आता था जब कभी पुलिस या जेलवालों से मारपीट होती। हँस-हँसकर मारने और मार खाने में उसे मज़ा आता था।

सुखदेव को क्रान्तिकारियों के उद्देश्य की सफलता पर कितना अडिग विश्वास था, इसका प्रमाण फांसी से कुछ ही पहले महात्मा जी के नाम लिखा गया उसका पत्र है। क्रान्तिकारियों से आन्दोलन स्थगित कर देने की अपील का उत्तर देते हुए उसने लिखा, "क्रान्तिकारियों का ध्येय इस देश में सोशलिस्ट प्रजातन्त्र प्रणाली स्थापित करना है। इस ध्येय में संशोधन के

लिए जरा भी गुंजाइश नहीं।…मेरा खयाल है…आपकी भी यह धारणा न होगी कि क्रान्तिकारी तर्कहीन होते हैं और उन्हें केवल विनाशकारी कार्यों में ही आनन्द आता है। हम आपको बतला देना चाहते हैं कि यथार्थ में बात इसके बिल्कुल विपरीत है। वे प्रत्येक क़दम आगे बढ़ाने के पहले अपने चारों ओर की परिस्थितियों पर विचार कर लेते हैं। उन्हें अपनी जिम्मेदारी का ज्ञान हर समय बना रहता है। वे अपने क्रान्तिकारी विधान में रचनात्मक अंश की उपयोगिता को मुख्य स्थान देते हैं, यद्यपि मौजूदा परिस्थितियों में उन्हें केवल विनाशात्मक अंश की ओर ध्यान देना पड़ा है।

"…वह दिन दूर नहीं है जबकि उनके (क्रान्तिकारियों के) नेतृत्व में और उनके झण्डे के नीचे जन-समुदाय उनके समाजवादी प्रजातन्त्र के उच्च ध्येय की ओर बढ़ता हुआ दिखाई पड़ेगा।"

इसी पत्र में एक अन्य स्थान पर अपनी फाँसी की सजा के बारे में उसने लिखा, "लाहौर-षड्यन्त्र के तीन राजबन्दी, जिन्हें फाँसी देने का हुक्म हुआ है और जिन्होंने संयोगवश देश में बहुत बड़ी ख्याति प्राप्त कर ली है, क्रान्तिकारी दल के सब कुछ नहीं हैं। वास्तव में इनकी सजाओं को बदल देने से देश का उतना कल्याण न होगा, जितना इन्हें फाँसी पर चढ़ा देने से होगा।"

ऐसा था सुखदेव! फूल से भी कोमल और पत्थर से भी कठोर। डर जिसके पास कभी नहीं फटका और शत्रु के साथ समझौते की बात जिसने एक क्षण के लिए भी नहीं सोची। लोगों ने उसकी कठोरता ही देखी और उसे न समझ पाकर उसके साथ अन्याय भी किया। लेकिन उसने कभी इसकी शिकायत नहीं की। अपनी कोमल भावनाओं को, प्यार और ममता को निजी चीज समझ कर अन्त तक वह उन्हें अपने अन्दर ही छिपाये रहा।

8

# आजाद की माता जगरानी देवी

(भगवानदास माहौर)

27-2-1931 ! यह भारतीय सशस्त्र क्रान्ति प्रयास के इतिहास का एक रक्ताक्षर दिवस था, 'हिन्दुस्तान समाजवादी प्रजातन्त्र सेना' के प्रधान सेनानी अमर शहीद चन्द्रशेखर आज़ाद की शहादत का दिन। प्रतिवर्ष इस दिन आज़ाद और उनके साथी शहीदों की याद से हम उस मैल को धोने का प्रयास करते हैं जो हमारे मन पर राजनीति में शायद अपरिहार्य रूप में होने वाली चुनाव-बाज़ी, पदों की छीना-झपटी और स्वार्थ-साधन की बातों से होने वाली घृणा की अनुभूति से अनिवार्यतः चढ़ता जाता है।

हम झाँसी वाले प्रतिवर्ष इस दिन को मनाने के लिए झाँसी और ओरछा के बीच में सातार नदी के तट पर स्थित उस कुटिया पर जाते हैं जहाँ आज़ाद ने अपने अज्ञातवास के कुछ बहुत ही संकटपूर्ण दिन बिताये थे। इसी कुटिया में बैठे हुए आज़ाद ने काकोरी षड्यंत्र केस में क्रान्तिकारियों की धरपकड़ हो जाने के बाद संगठन के भग्न सूत्रों को जोड़ा था और झाँसी और सातार तट उत्तर भारत के क्रान्तिकारी संगठन का प्रमुख नाड़ी केन्द्र हो उठा था। ये दिन हम झाँसी वालों के लिए बड़े गौरव के दिन थे, जिनमें झाँसी ने चन्द्रशेखर आज़ाद को सुरक्षित रखा था, जबकि उनका पता लगाने के लिए उनके खून के प्यासे, ब्रिटिश शासन

—

के लोहूसूंघा कुत्ते, बड़े-बड़े इनामों, आतंकों और प्रलोभनों का जाल लिये देश भर की मिट्टी सूंघते फिर रहे थे। आज़ाद की शहादत का स्थान होने का गौरव इलाहाबाद के उस पार्क को मिला जहाँ अब उनकी स्मारक मूर्ति स्थित है, परन्तु झाँसी का यह विनीत गर्व है कि हमने आज़ाद को शानदार मौत तो नहीं, परन्तु क्रान्तिकारी सक्रियता के साथ सुरक्षित जीवन दिया है। सातार-तट पर स्थित वह कुटिया झाँसी के उसी विनीत गर्व की प्रतीक है।

इस कुटिया में आजाद की स्मृतियाँ ही नहीं, आज़ाद की माताजी की वह हृदय-विदारक धाड़, हाय व पछाड़ भी गूँज रही है, जो उनकी छाती से तब निकली थी, जब वे वहाँ स्वराज्य-प्राप्ति के बाद सन् 1948 में श्री सदाशिवराव मलकापुरकर, श्री बनारसीदास चतुर्वेदी और मास्टर रुद्रनारायण सिंह के साथ गई थीं। आजाद के निवास से पुनीत इस कुटिया का धरणी-तल उस तपस्विनी की तड़प से, फूट-फूट कर रोने, लोटने, पछाड़ खाने से और उनकी अश्रुधारा से सिक्त होने से पावन हो गया है। बिना जल के मछली जैसा तड़पना काव्य में पढ़ा बहुत था, परंतु तब तक उसको जीवन में अनुभव नहीं किया था। बस देखा उसी दिन, सो भी कहाँ देखा। मैं तो देख सका, न सुन सका, आँखें और कान बन्द करके मैं तो भाग खड़ा हुआ सातार के परले सिरे पर दूर। मुझे लगा, मानो माताजी के क्रन्दन की धमक से ही मेरा कमजोर दिल तो बस फट ही जायगा। वह तो भाई सदाशिव का ही कलेजा था कि वह माँ को अपनी गोद में समेटते रहे, मास्टर साहब ही थे कि कुटी में आज़ाद की जीवन-चर्या बखान करते खुद रोते रहे और माताजी को रुलाते रहे, और बनारसीदास जी ऐसा करने से मास्टर साहब को अपने रुद्ध कंठ से रोकते रहे और अपने आँसू पोंछते रहे।

आज़ाद से अधिक हमें आज़ाद की माता जी की याद आना स्वाभाविक है। 'आज़ाद' भारत को आज़ाद करने के लिए शहीद हुए थे, तो अब भारत आज़ाद हो भी चुका है, उनकी शहादत सफल हो चुकी है। यह ठीक है कि समाजवादी प्रजातन्त्र सेना के प्रधान सेनानी आज़ाद की धारणा का भारत अभी तक नहीं बन पाया, परन्तु उस ओर देश बढ़ता जा रहा है और इस काम को पूरा करना अब हम लोगों का काम है। जब आज़ाद क्रान्तिकारी दल के एक सैनिक मात्र थे तब भी, और जब वे दल के नेता बने तब भी, और जब शहीद हुए तब भी, अपने काम के महान और गौरवपूर्ण होने की सुखद अनुभूति पूरी-पूरी उनके हृदय में सदैव रही। यह अमृतमयी अनुभूति सभी सचेत शहीदों के हृदय में सदा रही है और वही तो उनकी शक्ति का वास्तविक स्रोत रही है. आज यदि भारत स्वतन्त्र न भी हुआ होता, तो भी इस स्वर्गिक अनुभूति से उन्हें कभी वंचित नहीं किया जा सकता था। परन्तु माताजी की अनुभूति ? आज़ाद की माता होने का राष्ट्रीय गौरव क्या होता है, इसकी कोई अनुभूति न उन्हें तब थी जब आज़ाद के कार्यों से बिलकुल बेखबर वे एक ऐसी अज्ञ, निरक्षर, निर्धन माता का जीवन बिता रही थीं, जिसकी चार सन्तानें मर चुकी हों और पांचवीं सन्तान (चन्द्रशेखर आज़ाद) घर छोड़कर कहीं भाग गयी हो; न ऐसी कोई गौरवमयी अनुभूति उन्हें तब हुई जब आज़ाद भाई सदाशिवराव मलकापुरकर के साथ एक बार उनसे मिलने उनकी झोंपड़ी में पहुँचे; और न तब हो सकी जब उनको आज़ाद की शहादत का समाचार लोगों ने सुनाया और 'चन्द्रशेखर आज़ाद ज़िन्दाबाद' के नारे उन्हें सुनाते हुए लगाए और स्वयं उनके लिए भी 'ज़िन्दाबाद' के नारे लगाये। अपनी इस अन्तिम सन्तान की मौत का समाचार सुनकर उस दुःखिनी ने सिर पटक-पटक कर अपनी एक आँख ही फोड़ ली।

वह तो केवल एक सीधी-साधी माँ थी, ऐसी माँ जिसके सभी बच्चे मर गये थे—शहीद की माँ होने की गौरवमयी अनुभूति से बिलकुल अपरिचित। उसका बेटा घर वापस आ जाये, इसके लिए वह भोली माँ अपने दाहिने हाथ की दो अँगुलियाँ मनौती के रूप में बाँधे रखती थीं। अलीराजपुर के पास भावरा ग्राम की भील बस्ती में एक टूटी-फूटी बाँस के टट्टरों की झोंपड़ी में कोदों की खिचड़ी खाकर माता जगरानी देवी अपने समान दुःखी पति पं० सीताराम तिवारी के साथ अपने दिन काट रही थीं कि उन पर वैधव्य का भी वज्रपात हुआ।"'कौन वर्णन कर सकता है उनकी दुःखानुभूति को !

देश स्वतन्त्र हुआ। श्री बनारसीदास चतुर्वेदी को चिन्ता हुई, 'कहीं हम भूल न जायें' अपने शहीदों को—इस शीर्षक से उन्होंने कुछ लेख पत्र-पत्रिकाओं में लिखे और शहीदों के घर वालों की खबर-दबर ली। उन्होंने आज़ाद की माताजी का पता लगाया, उनके विषय में लेख लिखे। आज़ाद का अनुयायी साथी होने के नाते मुझे भी चतुर्वेदी जी ने इस सम्बन्ध में कई पत्र लिखे, जिनमें उन्होंने आज़ाद की माँ के प्रति हमें अपने कर्तव्य के प्रति सजग करने का और माता जी के अन्तिम दिनों को जितना सुखी बनाया जा सके उतना बनाने का उपक्रम किया। उन्होंने सरकार का ध्यान भी इस ओर आकृष्ट किया।

यदि उस समय ऐसा कोई विचार अपने मन में रखने में मुझ से कोई मानसिक-बौद्धिक पाप बन पड़ा हो तो उसे हलका करने के लिए इस पुण्य पर्व पर मुझे यह स्वीकार करना चाहिए कि मुझे आज़ाद की माता के लिए सरकार से प्रार्थना करने की बात अच्छी नहीं लगी थी, और मैंने जीवन में जितनी हृदयहीनता की बातें की हैं उनमें शायद यही सबसे घोर हृदयहीनता की थी कि मैंने पं० बनारसीदास जी को उनके पत्र और प्रस्ताव के उत्तर में

लिखा कि "शायद बाणों की सेज पर पड़े भीष्म पितामह के लटकते हुए सिर के लिए तकिया लेने दौड़ना ठीक नहीं होगा, और यह तब, जब कि मैं स्वयं अपने बारे में कुछ ऐसा सोच कर आत्मतोष कर लेता था कि मैं अब अपनी माता के अन्तिम जीवन को सुखी बनाने के लिए ही राजनीतिक कार्यों से दूर हट कर नौकरी कर रहा था, जब कि भाई सदाशिव आदि साथी तब भी पहले की ही तरह मर-खप रहे थे। इस बीच में मेरी माता जी का भी देहान्त हो गया और मुझे लगा कि यदि आज़ाद की माता जी झाँसी में हम लोगों के साथ रहने लगें तो अच्छा हो।

मुझे याद आया कि एक बार हम लोगों के एक सहृदय सहायक ने, जहाँ तक मुझे याद पड़ता है, श्री श्रीप्रकाश जी ने ही, कुछ रुपये इसलिए आज़ाद को दिए थे कि वे उन्हें अपने घर भेज दें और अपनी माता के परितोष के लिए उन्हें तीर्थयात्रा करा दें। हम क्रान्तिकारियों ने आज़ाद से वे रुपये भी पार्टी के काम के लिए ले लिये थे! "मजहब और तीर्थयात्रा जैसी फालतू बातों से हम क्रान्तिकारियों को क्या वास्ता!" परन्तु अब हम सभी को यह लगा कि माता जी को तीर्थयात्रा करा के उनको जो यत्किंचित् तोष दिया जा सके, देने का प्रयत्न करना हमारा इन्सानी फ़र्ज़ ही नहीं, आज़ाद की शहादत का हम सब पर ऋण भी है; यही थी श्री बनारसीदास की प्रेरणा भी।

झाँसी के सभी साथियों (मास्टर रुद्रनारायण सिंह, श्री कालिकाप्रसाद अग्रवाल, श्री सीताराम भागवत, श्री बाबूलाल उर्दनिया आदि) के परामर्श और सहायता से भाई सदाशिव जी माता जी के पास भावरा गए। माता जी के पास सदाशिव जी क्या पहुँचे मानो माता जी को उनके 'चन्द्रशेखर' ही मिल गए, और भाई सदाशिव को माता जी क्या मिलीं मानो उन्हें निज की माँ ही मिल गई। (सदाशिव जी की माँ उनके भुसावल बम-केस

में 15 साल के काले पानी की सज़ा में से केवल 9 साल काट के सन् 1938 में छूटने के कुछ महीने पहिले ही उनके लिए तरस-तरस कर ऐसे समय में मर गई थीं जब कि इस बात की पूरी-पूरी आशा थी कि प्रान्तों में कांग्रेसी मन्त्रिमण्डल बन जाने से राजनीतिक बन्दी छोड़े जायेंगे और इस प्रकार सदाशिव जी भी छूट जायेंगे और अपने लिए तरसती अपनी माँ के पास उसके अन्तिम दिनों में पहुँच जायेंगे।)

मेरे हृदय में आज़ाद के संस्मरण हैं, आज़ाद की माता जी के भी संस्मरण हैं, परन्तु माता जी के संस्मरण आज़ाद की माता जी की अपेक्षा भाई सदाशिव की 'अम्मा जी' के ही अधिक हैं, सदाशिव जी ही अब जिनके प्यारे 'बच्चा' और 'बचवा' थे। यदि भाग्य-जैसी कोई चीज़ हो तो कहना चाहिए कि उसने माता जी की परीक्षा कस कर लेने में कभी कोई कसर नहीं रखी। सदाशिव जी माता जी को झाँसी ले आए और वे मेरे साथ मेरे घर पर रहीं। जब तक हम लोग इस बात का प्रबन्ध करें कि सदाशिव जी माता जी को तीर्थयात्रा करा लायें तब तक उनको अपने मज़दूर-संगठन के काम के सिलसिले में गिरफ्तारी से बचने के लिए अंडरग्राउंड होना पड़ा। समझ में नहीं आता कि 'बच्चों' के इस प्रकार अंडरग्राउंड होने से माता जी को जो दुःख, जो परेशानी हुई वह अधिक थी या कि अम्मा जी की इस परेशानी से सदाशिव जी को जो परेशानी हुई वह अधिक थी! अपनी खुद की हैरानी या परेशानी की बात ही क्या करूँ?···माता जी थी कि बिना अपने 'बच्चे' के उन्हें एक मिनिट चैन नहीं, परन्तु अब सदाशिव जी माता जी के पास खुले रूप में आ नहीं सकते थे। छुप कर तो, जहाँ तक मेरा अनुमान है, वे प्रायः रोज ही मिल जाते थे, ऐसे कि मुझे भी पता नहीं चल पाता था कि वे कब आए और कब चले गए। माता जी उनके लिए घर में नीचे की ही

मंज़िल में दरवाजे के पास ही चारपाई पर पड़ी रहती थीं। वैसे सो जाएँ तो चिल्लाने पर भी उनकी आँख न खुले, परन्तु दरवाजे पर भाई सदाशिव द्वारा दी गई हलकी-सी भी थपकी पर माता जी के कान ऐसे सधे रहते थे कि वे चाहे जो समय हो तुरन्त चुपचाप उठ बैठतीं फिर माँ-बेटे में घंटों घुट-घुट कर बातें होतीं रहतीं, नींद मानो दूर खड़ी पहरा देती रहती ! मैं या तो ऊपर पड़ा सोता रहता और यदि दिन होता तो अपने दफ्तर में नौकरी पर टँगा रहता और परेशान रहता कि बिना सदाशिव के माता जी को कितना कष्ट हो रहा होगा। अंडरग्राउंड बेटे को छुपा रखने में, कहना चाहिए, माँ का कुछ इंस्टिक्ट ही काम करता है। मेरे पूछने पर भी वे मुझे ठीक-ठीक नही बतातीं कि सदाशिव आये या नहीं, आये तो कब आये तथा कब गए।

माताजी के पास अंडरग्राउंड बैठे रहकर सदाशिव अपना संगठन का काम भला क्या खाक कर पाते होंगे, परन्तु गिरफ्तार हो जायें तो फिर माता जी के पास कैसे आयें ? इसलिए उनका माता जी के लिए अंडरग्राउंड रहना ज़रूरी हो गया। यू० पी० में माता जी के साथ तीर्थयात्रा में अब सदाशिव जी नहीं जा सकते थे, और मैं तो अपनी नौकरी का बँधुआ था, सारा घर जिस पर निर्भर था। ऐसी स्थिति में कानपुर के साथी श्री मणिलाल शर्मा और राजाराम शर्मा ने बड़ी मदद की। मणिलाल जी झाँसी आये और माता जी का उन्होंने इतना विश्वास प्राप्त कर लिया कि वे उनके साथ तीर्थयात्रा पर जाने को तैयार हो गईं। मणिलाल जी माता जी को प्रयाग, काशी, मथुरा, कुरुक्षेत्र आदि तीर्थ स्थानों की यात्रा करा लाए। कानपुर तक मैं खुले रूप में और भाई सदाशिव अंडरग्राउंड उनके साथ गए।

सर्वत्र ही माता जी का अमर शहीद आज़ाद की माँ के रूप में हार्दिक स्वागत हुआ। परन्तु, सच तो यह है कि आज़ाद का

नामोल्लेख और स्मरण उनके लिए अवर्णनीय दुःख का ही कारण होता था। शहीद की माता के चरणों का स्पर्श करके, उसका जय-जयकार करके, हमने अपने-आपको, अपने मानस को चाहे जितना उन्नत हुआ अनुभव किया हो, परन्तु यह तो स्पष्ट दिखता था कि इस प्रकार हम माता जी का दुःख ही बढ़ा रहे है। माता जी तो बस माता जो थी; वे बेचारी क्या जानें, राष्ट्रीय शहादत-वहादत क्या होती है! आजाद और उनकी माता जी के प्रति किसी की श्रद्धाभक्ति उमड़े तो उसमें भला दोष की क्या बात है? परन्तु इतना कहे बिना नहीं रहा जाता कि हद तो तब हो जाती थी जब भक्त लोग आजाद की शहादत की पूरी रामायण माता जो के ही श्रीमुख से सुनने का लोभ संवरण नहीं कर पाते थे और उनसे ही यह जानने को उत्सुक होते थे कि आजाद की शहादत की खबर उन्हें कब और कैसे लगी और तब उन्हें कैसा लगा? ठीक ही तो है, स्वयं जीता-जागता-बोलता देवता सामने मौजूद हो तो केवल पुजारियों की बातचीत से ही कोई कैसे संतोष कर ले! मुझे लगा कि यदि आज़ाद के श्रद्धालु भक्तों के उत्साह का यही हाल रहा तो माता जी को उनके राम के ताऊ भी बहुत दिनों तक संसार में न रख सकेंगे। कानपुर में ही मेरे देखते-देखते माता जी की हालत ऐसी हो गई थी कि कहीं गंगा मैया माता जी के सब तीरथ वहाँ ही न बुला दें, मेरे कुछ कहने-सुनने से भला क्या होना-जाना था, वह तो सहृदय-शिरोमणि श्री बालकृष्ण शर्मा नवीन जी ने लोगों को फटकारा, समझाया तब कहीं स्थिति सँभली। वे स्वयं माता जी के सामने हँसे, गाये, मचले, ठुनके और फिर चरण छूकर आशीर्वाद लेकर अलग कमरे में आकर आँसू पोंछने लगे। जो पाँच सौ रुपये उन्होंने वहाँ से माता जी के खर्च के लिए दिए उन्हें माता जी के चरणों में न रख कर अलग आकर उन्होंने मेरे हाथ में रखे, इसमें उस

सहृदयता के साक्षात् देवता का क्या अभिप्राय था, इसे मैं आज तक नहीं समझ पाया।

अस्तु, मणिभाई उत्तर प्रदेश के तीर्थों की यात्रा कराके माता जी को पूर्ण स्वस्थ और अकुशल अपने किस कौशल से झाँसी लौटा लाये इसे वे ही जानें। इस पुण्य का फल उन्हें जब और जो मिले सो मिले, मुझे तो इतना मालूम हुआ कि माता जी के साथ इस तीर्थयात्रा में उन्हें तमाखू खाने की आदत आखिर लग ही गई। बात यह है कि माता जी का तमाखू पर इतना अगाध प्रेम था कि वे स्वयं तो खाती ही थीं, जिन पर उनका प्यार होता था उसे भी जरूर बड़े आग्रह से खिलाती थीं। इस यात्रा में न जाने माता जी के प्यार से लिपटी कितनी तमाखू वे फाँक गए होंगे। माता जी की तमाखू हम लोगों का एक-दूसरे को शरारतन तंग करने का अच्छा मजाक था। माता जी बड़े प्यार से तमाखू क्या देती थीं अपना प्यार ही देती थीं। तो कौन 'बचवा' लेने से इन्कार करके उसके मन को दुखाने का महापाप कर सकता था? उनको दिखाते हुए उसे खाना ही पड़ता था। फिर चाहे पीक के बहाने तुरन्त ही सारी बाहर थूक आए, और कुल्ला करके चला जाए। मणिभाई, मास्टर साहब, मेरा छोटा भाई और फिर जो मौजूद हो या आ फँसे, सबको तमाखू का प्रसाद खाना पड़ता था। सब शरारतन एक-दूसरे को एक तगड़ा-सा डोज माता जी के हाथों दिलाते थे और सामने ही मुँह में डलवाते थे। माता जी की इस तमाखू की महफ़िल की रंगीनियत का कोई मुक़ाबला नहीं, दादाजी (श्री बनारसीदास चतुर्वेदी) को अपनी चाय की महफ़िल पर बड़ा नाज रहा है, मगर माता जी की तमाखू की महफ़िल ने उसे पूरी-पूरी मात दे दी जब माता जी ने अपनी तमाखू-चतुर्वेदीजी को भी चखा दी। अनभ्यास और अनाड़ीपन की खुख-खुख-खों-खों-खें-खें का वह मजा आता

था कि औरों के साथ माता जी भी खूब पेट भर हँस उठती थीं। उस समय जो आँसू मणिभाई, मास्टर साहब, सदाशिव आदि की आँखों में आते थे वे निरे तमाखू की ठस के ही नहीं होते थे, माता जी को हँसते देख अपने उस दर्द-भरे आनन्द के भी होते थे जिसके लिए तमाखू तो क्या, ज़हर भी खाया जा सकता था।

अंडरग्राउण्ड रहते हुए भी भाई सदाशिव माता जी को द्वारका और जगन्नाथ की यात्रा करा लाए। दादा जी के प्रयत्न से यू० पी० और मध्यभारत सरकार से जो राजनीतिक पेंशन माता जी को मिलने लगी थी तथा श्री श्रीप्रकाश जी, नेहरू जी, सम्पूर्णानन्द जी आदि बहुत से सहृदयों से जो आर्थिक सहायता उन्हें मिली, इससे यह सब बड़ी आसानी से हो गया।

बाद में सदाशिव जी जब गिरफ़्तार होकर जेल चले गए तो माताजी को कितना दुःख हुआ होगा, इसकी कल्पना ही की जा सकती है, क्योंकि चन्द्रशेखर के लिए अपने हृदय में वे जो स्नेह सँजोये हुए थीं, उसे उन्होंने अब एकबारगी सदाशिव जी पर उँडेल दिया था। वैसे सदाशिव के लिए साल-छः महीने का कारावास क्या बात थी, चूल्हे को भला लूधरों का क्या भय! परन्तु माता जी से अलग कर देने वाला यह स्वप्न-सा भी कारावास सदाशिव को बहुत अखर गया।

माता जी कट्टर ब्राह्मण-परिवार की थीं, अतएव मेरे घर रहकर भी वे अपना खाना आप पकाती थीं। मेरे घर की पूड़ी-साग ही वे खा सकती थीं, रोटी नहीं। बड़े प्रेम से वे खाना बनाती थीं अपने 'बचवा' के लिए; 'बचवा' न हो तो उन्हें भूख ही नहीं लगती थी। जब मैं कहता कि "माता जी, आपको खाना बनाने में कष्ट होता है, आपके लिए रोटियाँ दूध में मॉड कर

बन जाया करेंगी उसमें तो कुछ दोष नहीं," तो माता जी बड़े प्रेम से कहतीं, "बेटा, तू मन छोटा न कर, सारे दिन निठल्ली बैठी करूँगी क्या ? ऐसे कुछ समय भी कट जाता है। रही तेरे हाथ की रोटी खाने की बात, सो तू विवाह कर ले, तेरी बहू के हाथ की खा लूँगी।" माता जी ताड़ गई थीं कि मेरा विवाह होगा और किसके साथ होगा। मेरी भावी वधू (मास्टर रुद्रनारायण की पुत्री) को वे घण्टों अपने पास बड़े प्रेम से बैठाये रखती थीं। एकान्त में वे मुझसे कहतीं, "क्यों रे ! बचवा (सदाशिव) तो तुझसे बड़ा है। है न ? पहले उसका विवाह नहीं होना चाहिए ? कुछ उसके लिए भी तो कर !" मैं हँसी में टाल कर, जिस प्रकार मास्टर रुद्रनारायण अपनी अटपटी बातों से कि वे अब एक मुसलमानिन से सादी करने वाले हैं जो उन्हें बढ़िया गोश्त और अंडे खिलाया करेगी, उन्हें सदैव हँसाते रहते थे, उसी की नकल करके मैं कहता कि "क्यों नहीं अम्मा जी ! सदू के लिए एक सुन्दर-सी भंगिन और अपने लिए दो बढ़िया-सी चमारिन मैंने देख रखी हैं," तो माता जी कहतीं, "चल-चल, मैं जानती हूँ, तूने किसे देख के रखा है। ऐसी ही कोई उसके लिए भी ला। विवाह का खर्च मैं करूँगी। सच बचवा ! तू उसका विवाह करा दे, मेरी छाती ठंडी हो जायगी। मैं बन्ने गाऊँगी, मुझे बन्ने बहुत आते हैं, तू सुनना। मैं बहू के हाथ की रोटी खाऊँगी, बस यहीं रहूँगी फिर कहीं नहीं जाऊँगी…"

परन्तु हम लोगों के भाग्य में उनकी छाती ठंडा करना नहीं था। उनकी छाती पर सदा जलते हुए ठूँठ ही हमने रखे, वही हमने (ठेठ अभिधार्थ में भी) सन् 1951 के मार्च में झाँसी के श्मशान में भी किया। भाई सदाशिव ने उनकी छाती ही नहीं, उनका अन्त्येष्टि संस्कार करके उनकी अस्थियाँ भी गंगा में ठंडी कीं।

ऐसी भोली थीं अम्मा जी, ऐसी स्नेहालु थीं ! वे तो बस माँ थीं माँ, और हम उन्हें शहीद की माता होने के राष्ट्रीय गौरव की अनुभूति कराना चाहते थे। इसमें हमें कभी सफलता नहीं मिली—कभी सफलता नहीं मिली !…

# 9

# चन्द्रशेखर आज़ाद की जन्मस्थली

**(सदाशिवराव मलकापुरकर)**

अमर शहीद चन्द्रशेखर आज़ाद एक गुप्त सशस्त्र क्रान्तिकारी दल के नेता थे, अतः उनके इतिवृत्त और कृतियों पर एक रहस्य का पर्दा-सा पड़ा रहा है। उनके संबंध में बहुत-सी दन्तकथाएँ भी चल पड़ी हैं। यही नहीं, उनके संबंध में जानकार समझे जाने वाले लोगों के द्वारा प्रस्तुत विवरणों में भी अन्तर है। निःसन्देह अमर शहीद चन्द्रशेखर आज़ाद अपने स्वातंत्र्य-संघर्ष की एक ऐसी महत्वपूर्ण विभूति थे कि उनके संबंध में लोग रत्ती-रत्ती बातों को जानने के लिए उत्सुक हों और उनके लिए इतिहास-प्रेमी शोधकार्य करें, इसमें आश्चर्य की कोई बात नहीं है। उनके एक प्रामाणिक जीवन-चरित्र प्रस्तुत किये जाने की बड़ी आवश्यकता थी और इस काम को स्वर्गीय भाई विश्वनाथ गंगाधर वैशम्पायन ने पूरा करने का प्रयास किया है। उनकी पुस्तक प्रकाशित हो गई है।

आज़ाद की जन्मस्थली के संबंध में कुछ भ्रान्तियाँ रही हैं। कुछ दिनों पूर्व शहीदों के प्रति श्रद्धालु लोगों ने बदरका जिला उन्नाव में आज़ाद का एक स्मारक निर्मित किया। उन लोगों की धारणा है कि आज़ाद का जन्म 'बदरका' में हुआ था। कानपुर के दैनिक 'प्रताप' (27 फरवरी, 1959) में प्रकाशित

'शहीदे वतन आजाद' शीर्षक श्री विनयराज अग्रवाल के लेख के आरम्भ में बदरका को ही उनकी जन्मस्थली बताया गया था। उसमें लिखा है, "52 वर्ष पूर्व उन्नाव जिले के अन्तर्गत बदरका नामक ग्राम में पं० सीताराम तिवारी के गृह में माता जगरानी देवी के गर्भ से चन्द्रशेखर का जन्म हुआ।" 'संसार' साप्ताहिक (क्रान्ति अंक, कांग्रेस अधिवेशन, नवम्बर, *1946*) में प्रकाशित 'क्रान्तिकारियों का वीर सेनानी चन्द्रशेखर आज़ाद' शीर्षक श्री 'अंगार' के लेख में आज़ाद के पिता और जन्मस्थान के सम्बन्ध में यह छपा था : 'चन्द्रशेखर आज़ाद काशी के निवासी थे। कामच्छा के पश्चिम वैद्यनाथ नाम के मुहल्ले में श्री वैजनाथ शर्मा के घर उनका जन्म हुआ था।' इसी प्रकार अन्य और लोगों की भी आज़ाद के जन्मस्थान के सम्बन्ध में कुछ भ्रांत धारणा रही है।

इस 'यश की धरोहर' के प्रथम संस्करण में ही हम यानी मैं और भाई भगवानदास माहौर, आज़ाद के पिता-माता और जन्म-स्थान के विषय में अपनी जानकारी दे चुके थे कि चन्द्रशेखर आज़ाद का जन्म वर्तमान मध्यप्रदेश के झाबुआ जिले के ग्राम भाबरा में हुआ था। राज्यों के एकीकरण के पहले भाबरा अलीराजपुर राज की तहसील था। आज़ाद के पिता का नाम पं० सीताराम तिवारी और माता का नाम जगरानी देवी था। जन्म-तिथि 23 जुलाई, 1906 थी। हमारी जानकारी का आधार स्वयं माता जी द्वारा बताई गई बात हैं। माता जी ने हमें यह सब तब बताया था, जब वे मेरे साथ झाँसी में भाई भगवानदास के घर पर ही अपने जीवन के अन्तिम दिनों में रह रही थीं और वहीं उनका देहपात हुआ था।

अन्य कुछ लोगों की अन्यथा धारणा देख कर हम इस सम्बन्ध में निरन्तर और अधिक जानकारी प्राप्त करते रहे। आज़ाद के

एक संबंधी श्री मनोहरलाल त्रिवेदी ने, जो आज़ाद के क्रान्तिकारी जीवन काल में भी उन्हें एक क्रान्तिकारी के रूप में ही जानते थे और उनकी हर सभव सहायता करते रहते थे तथा उनके माता-पिता की भी जो उस समय देखरेख करते रहते थे और जो आज़ाद के बाल्य जीवन से ही उन्हें भली भाँति जानते थे, भावरा से भगवानदास माहौर के नाम लिखे अपने 20 जून, 1958 के पत्र में लिखा, "पूज्य सीताराम तिवारी का जन्म ज़िला कानपुर का था। ग्राम का नाम नहीं मालूम। परन्तु उनकी परवरिश उनके ननिहाल बदरका ज़िला उन्नाव में हुई और वहीं पर तीन शादियाँ उनकी हुईं। पहली शादी मौजा सिकन्दरपुर, ज़िला उन्नाव, थाना अचलगंज के मेरे ही खानदान त्रिवेदी वंश में हुई। दैवयोग से वह बाई शान्त हो जाने के बाद दूसरी शादी मौजा मौरवा ज़िला उन्नाव में हुई जिससे एक पुत्र भी हुआ। तीसरा विवाह मौजा चन्द्रमनखेर ज़िला उन्नाव में कर लिया। यही आज़ाद की पूज्य माता जी थीं। तिवारी जी जब बदरका से भावरा स्टेट अलीराजपुर आए, उस वर्ष आज़ाद के बड़े भाई शुकदेव प्रसाद का जन्म हो गया था जिनकी उम्र ढाई साल थी, जब माता जी (चाची जी) उन्हें लेकर तिवारी जी के रिश्तेदार हज़ारीलाल जी बदरका वालों के साथ भावरा आईं। खास भावरा में आज़ाद का जन्म हुआ।"

27 फरवरी, *1965* को भावरा वालों ने आज़ाद का पुण्य-दिवस मनाया और वहाँ उनकी एक स्मारक मूर्ति भी स्थापित की। इस अवसर पर स्वर्गीय भाई विश्वनाथ वैशम्पायन, भाई भगवानदास माहौर और बनारस के श्री शिवविनायक मिश्र के साथ उक्त समारोह में मैं भी सम्मिलित हुआ। हम लोग आज़ाद के पिता और उनके परिवार वालों की जानकारी रखने वाले वृद्ध जनों में भी मिले तो उन्होंने भी यही बताया कि

चन्द्रशेखर का जन्म भाबरा में ही हुआ था और आज़ाद के पिता श्री सीताराम तिवारी की पत्नी (आज़ाद की माता जी) जब यहाँ आईं तो उनके साथ एक बालक भी था जिसका नाम शुकदेव या सुखदेव था। वहाँ कई वृद्ध सज्जनों ने हमें इस संबंध में अपने लिखित बयान दिये। बाद में कुछ और सज्जनों के बयान श्री मनोहरलाल त्रिवेदी जी ने हमें भेजे। बिना किसी अपवाद के सभी ने यही बताया कि चन्द्रशेखर का जन्म भाबरा की उक्त कुटिया में हुआ था जो हमें वहाँ दिखाई गई थी और जिसमें मैं तो आज़ाद के जीवन-काल में ही आया था। इनमें से एक बयान इस प्रकार है :

"मैं दौलत शेरखाँ (पिता का नाम मुन्नेखाँ) निवासी भाबरा इस समय अट्ठासी वर्ष का हूँ। मैं श्री सीताराम तिवारी को तभी से जानता हूँ जब वह सबसे पहले भाबरा आये थे। कुछ समय बाद उनकी पत्नी अपने पुत्र को लेकर आईं जिसका नाम शुकदेव था। श्री चन्द्रशेखर का जन्म यहीं भाबरा में इसी झोंपड़ी में हुआ जहाँ मैं बैठा हूँ।

27 फरवरी, 1965

—ह: दौलत शेरखाँ'

इस पर वहाँ उपस्थित अन्य और भी वृद्ध सज्जनों ने बड़े आग्रह और उत्साह से अपने हस्ताक्षर किये।

इन्हीं सब साक्षियों और तर्क के आधार पर भाई विश्वनाथ ने भी आज़ाद की जन्म-स्थली के संबंध में अपनी प्रामाणिक पुस्तक में लिखा : "यदि बदरका में आज़ाद का जन्म माना जाय तो उस हिसाब से 1921 में आज़ाद की अवस्था बाईस से चौबीस वर्ष की होनी चाहिये। इसी अवसर पर वे असहयोग आन्दोलन में जेल गये थे और उनकी अवस्था चौदह-पंद्रह वर्ष की होने के कारण ही उन्हें केवल बेंतों की सजा दी गई थी। यदि वे बालिग

होते तो उनको कठोर कारावास की सजा दी जाती। उस समय उनका एक चित्र भी प्रकाशित हुआ था जो बनारस के उनके संबंधी श्री शिवविनायक मिश्र से हमें प्राप्त हुआ और जो अनेक पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित भी हो चुका है। उस चित्र को देखकर भी उनकी अवस्था चौदह-पंद्रह वर्ष से अधिक नहीं मालूम होती। इन सब प्रमाणों से यह सिद्ध हो जाता है कि आज़ाद का जन्म भावरा में ही हुआ था। बदरका में उनके बड़े भाई शुकदेव का जन्म हुआ था और वे ही जगरानी देवी की गोद में थे जब वे भावरा आईं।

शहीदों के प्रेरणाप्रद स्मारकों और भावी पीढ़ियों के लिए उनके महत्व के संबंध में हमें यहाँ कुछ नहीं कहना है। अमर शहीद चन्द्रशेखर आजाद समस्त देश के हैं और कोई भी कहीं उनका स्मारक बना कर एक भला काम ही करता है। आजाद के जन्म और बाल्य जीवन की स्थली होने के कारण भावरा आजाद के स्मारक का भली भाँति अधिकारी है। मेरे विचार से वह आज़ाद की तपस्विनी माता और तपोमूर्ति पिता की तपोभूमि होने के कारण ऐसे स्मारक का और भी अधिक अधिकारी है। आजाद की माता जी ने हमें आजाद का जन्म भावरा में ही होने की बात बताई थी। माता जी की मृत्यु के बाद इस संबंध में कुछ लोगों के अन्यथा प्रतिपादन से प्रेरित होकर हमने और जो कुछ अनुसन्धान किया है उससे हम इसी निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि न तो वृद्धा माता जी ने ही किसी स्मृतिभय या अन्य किसी कारण से आज़ाद का जन्म भावरा में होने की बात हमसे कही थी और न उसकी बात ठीक से समझने में हमें ही कुछ भ्रम हुआ था। हमें इसमें लेशमात्र भी सन्देह नहीं है कि अमर शहीद चन्द्रशेखर आज़ाद की जन्मस्थली भावरा ग्राम ही है।

●●